# Hindi Edition

OF

Pandit Ishwar Chandra Vidyasagar's

# Vyakaran Kaumudi

PART IV

( For Students of the B. A., I. A. and Matriculation Classes )

UNIVERSITY LIB... 31 JAN 1940 ALLAHABAD

*Translated and Edited by*

**Narayan Chandra Chatterjee** B. A.

*Retired Head Master*

**Shree Vishuddhananda Saraswati Vidyalaya, Calcutta.**

AND

Author of

Hindi Upakramanika, Vyakaran Kaumudi—II. & III. Chanakya Shloka Sangraha, Hindi Maukhik Ganit, etc. etc.

*Published by*

P. C. DWADASH SHRENI & Co.,

*Educational Publishers, Aligarh.*

**1931.**

**Price Re. 1/-**

# भूमिका।



संवत् १६०८ (अं० १८५१) में जगत्-विख्यात प्रातःस्मरणीय दयार्द्र-हृदय पण्डित ईश्वरचन्द्रजी विद्यासागर कृत संस्कृत व्याकरणकी "उपक्रमणिका" वंगभाषामें प्रकाशित हुई थी। संवत् १६१० (अं० १८५३) में उनकी "व्याकरण-कौमुदी" प्रथमभाग तथा द्वितीय और तृतीयभाग दो खण्डोंमें प्रकाशित हुए। उसके दूसरे वर्ष संवत् १६११ (अं० १८५४) में कौमुदीका चतुर्थभाग प्रकाशित हुआ। पण्डित-प्रवर विद्या-वारिधि ईश्वरचन्द्रजी की इन पुस्तकोंको पढ़नेसे संस्कृत व्याकरणका इतना ज्ञान हो जाता है, जिससे संस्कृत काव्य, पुराण, धर्म्मशास्त्र, न्याय, दर्शनादि सभी सुगमतासे पढ़े और सीखे जा सकते हैं। इनके अध्ययनमें साधारण बुद्धिके विद्यार्थियोंको भी दो वर्षसे अधिक नहीं लग सकते हैं। अंगरेज़ी विद्यालयोंके छात्रोंके लिए चार पाँच वर्ष लग सकते हैं। देवभाषा संस्कृत सीखनेके लिए पाणिनि, कलाप, सिद्धान्त-कौमुदी, संक्षिप्तसार, सुपद्म, सारस्वत, मुग्धबोध, प्रयोग रत्नमाला, प्रभृति कोईसा भी व्याकरण पढ़नेमें कमसे कम दश वर्ष बिताने पड़ते हैं, और फिर भी उसमें व्युत्पत्ति लाभ करना कठिन होता है। करुण-हृदय विद्यासागरजीने

कोमलमति विद्यार्थियोंके कष्ट-लाघव करने और स्वल्प समयमें सुगमताके साथ संस्कृत-व्याकरण सिखानेके अभिप्रायसे ही संस्कृत व्याकरण-समुद्रका मन्थनकर "उपक्रमणिका" और "कौमुदी" ये दो रत्न उत्पन्न किये हैं।

हिन्दी भाषाभाषी संस्कृत शिक्षार्थीके लिए और विशेषकर अंगरेज़ी कालेजोंमें पढ़ानेवाले संस्कृत परीक्षार्थियोंके लिए ज्ञान-सागर विद्यासागरजीकी ये पुस्तकें बहुत ही उपयोगी समझी जाती हैं। किन्तु अब तक इनके जितने हिन्दी संस्करण निकले हैं, उनमें बहुतसी बातोंका अभाव और त्रुटियाँ हैं। अतएव इन विद्यार्थियोंके उपकारके लिए वर्त्तमान समयके उपयोगी व्याकरण कौमुदीके द्वितीय, तृतीय भागको बाबू नारायणचन्द्रजी चट्टोपाध्याय महाशयने अनुवाद करके एक नया संस्करण संवत् १९८३ सालमें निकाला था, एवं व्याकरण कौमुदीका चतुर्थभाग भी अनुवाद करके समाप्त किया था तथा छपानेके लिए प्रेसमें भी भेज दिया था; किन्तु कुछ फ़र्म्मे छपनेके बाद ही अचानक परमपिताने उन्हें अपनी गोदमें उठा लिया—उनका स्वर्गवास हो गया। इस आकस्मिक वज्रपातके कारण उनके अनुगत पुत्र बाबू भैरवनाथजी चट्टोपाध्याय महाशय पितृशोकमें विभोर हो जानेसे यह पुस्तक कई एक फ़र्म्मे छपकर प्रेसमें ही पड़ी रही। कई महीने बाद बाबू भैरवनाथजीको इसका स्मरण हुआ और वे अपने पितृदेवकी अप्रकाशित पुस्तकको प्रकाशित करनेके लिए विशेषरूपसे प्रयत्न

करने लगे ; उसीके फलस्वरूप बहुत जल्दी ही पुस्तक छपाकर आपलोगोंके करकमलोंमें अर्पण की जा रही है। यह बताने की कोई आवश्यकता नहीं है कि संस्कृत शिक्षार्थियोंके लिए यह पुस्तक कितनी प्रयोजनीय है। सुधी पाठक जब इस पुस्तकका परिशीलन करेंगे, तभी उन्हें पता लगेगा, कि सुकुमार-मति विद्यार्थियोंके लिए चिरस्मरणीय पण्डित ईश्वरचन्द्रजी विद्यासागर महाशयने जितना श्रम उठाकर इस अमूल्य पुस्तक की रचना की है, तथा बाबू नारायणचन्द्रजीने भी इसे अनुवाद करके हिन्दी भाषाभाषी भाइयों पर जो उपकार किया है उसके लिए मैं उन्हें आन्तरिक धन्यवाद देता हूं, तथा मङ्गलमय परमपितासे प्रार्थना करता हूं कि उनकी आत्माको सद्गति लाभ हो।

जल्दीमें छपानेके कारण कहीं-कहीं इसमें त्रुटियाँ रह गई हैं। विश्वास है कि द्वितीय संस्करणमें पूर्णरूपसे संशोधन करनेका प्रयत्न किया जावेगा। आशा है कि द्वितीय, तृतीय भागको जैसे सुधी विद्यार्थियोंने जिस प्रेमके साथ ग्रहण किया है, उसी प्रकार इस चतुर्थ भागको भी वे अपनावेंगे। अलमति विस्तरेण।

आसाम बङ्गीय सारस्वत मठ
कोकिलामुख जोड़हाट,
आसाम
दुर्गाष्टमी सं० १९८४

निवेदक—
श्रीब्रह्मचारी गोपाल चैतन्य

# सूचीपत्र ।

## व्याकरण कौमुदी—चतुर्थ भाग ।

॥ श्रीः ॥

# व्याकरण-कौमुदी।



## चतुर्थ-भाग।



### विभक्ति-निर्णय।

१। "सङ्ख्याकारकबोधयित्री विभक्तिः"। जिसके द्वारा संख्या और कारककी प्रतीति (अर्थात् बोध, ज्ञान, निश्चयता) होती है उसे विभक्ति कहते हैं। यथा—घटः, घटौ, घटाः; यहां घट-शब्दमें एकवचन, द्विवचन और बहुवचनकी विभक्तियोंके योग रहनेके कारण एक घट, दो घट, बहु घट इत्यादि संख्याका बोध होता है। चन्द्रं पश्यति, यहां "चन्द्र"में द्वितीया विभक्ति का योग रहनेके कारण चन्द्र-शब्दसे कर्म्म-कारककी प्रतीति होती है।

२। "विभक्तयः सप्त"। प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी, सप्तमी ये सात विभक्तियां हैं।

#### प्रथमा (*First case-ending*)।

कर्त्तर्य्यव्ययोगे च तथा सम्बोधनेऽपि च।
नाम्न्युक्तकर्म्मणि प्रोक्ता विभक्तिः प्रथमा बुधैः॥

३। (1) "अभिधेयमात्रे प्रथमा" (१)। जहां क्रियापद प्रभृति नहीं रहता है, केवल अभिधेय-(२) के बोधके निमित्त शब्दका प्रयोग किया जाता है, वहां उस शब्दके उत्तर प्रथमा विभक्ति होती है। यथा—वृक्षः, लता, पुष्पम्, गिरिः, नदी, जलम्, रामः, सीता, लक्ष्मणः, एकः, द्वौ, त्रयः, द्रोणः, खारी, प्रस्थः।

४। (2) "कर्त्तरि"। कर्त्तृवाच्यके कर्त्तृ-कारकमें प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, शिशुः क्रीड़ति, गौः शब्दायते, मेघो गर्ज्जति।

५। (3) "सम्बोधने" (३)। सम्बोधनमें प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, हे पितः, हे भ्रातरौ, हे पुत्राः।

६। (4) "अव्यययोगे च" (४)। इति प्रभृति कईएक अव्यय शब्दोंके योगसे प्रथमा विभक्ति होतो है। यथा, अयोध्या नगरे दशरथ इति ख्यातो नृपतिरासीत् (*In the city of Ayodhya there was a king named Dasharatha*); पापात्मनां सङ्गः परित्यक्तुं साम्प्रतम् (*It is proper to shun the company of the wicked*); विषवृक्षोऽपि संवर्द्ध्य स्वयं

---

(१) प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा (पाणिनि २।३।४६)। प्रातिपदिकार्थमात्र, लिङ्गार्थमात्र परिमाणमात्र और वचनमात्रका बोध होनेसे प्रथमा विभक्ति होती है। इसको "क्रियाराहित्ये", "अर्थमात्रे", "नाम्नि" तथा "लिङ्गार्थे" प्रथमा भी कहते हैं। (२) जिस शब्दसे जिसका बोध होता है, वही उस शब्दका अभिधेय है। (३) सम्बोधने च (पा २।३।४७)। (४) क्वचिन्निपातेनाभिधानम्।—सिद्धान्तकौमुदी।

छेत्तुमसाम्प्रतम् ( *Even a poison-tree should not be cut down by one who has promoted its growth* )।

## अतिरिक्त।

"उक्ते कर्म्मणि प्रथमा"। कर्म्मवाच्यके कर्म्मकारकमें ( अर्थात् उक्त कर्म्ममें ) प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, बालकेन चन्द्रः दृश्यते ( *The moon is being seen by the boy* )।

## द्वितीया ( *Second case-ending* )।

द्वितीया कर्म्मणि प्रोक्ता क्रियायाश्च विशेषणे।
हादिप्रत्यनुयोगे च व्याप्तौ कालाध्वनोरपि॥

७। (1) "कर्म्मणि द्वितीया" (१)। कर्त्तृवाच्यके कर्म्मकारकमें द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, पुष्पं चिनोति; अन्नं भुङ्क्ते ( He *takes* his *food* ); जलं पिबति।

८। (2) "क्रियाविशेषणे च"। क्रियाके विशेषणमें द्वितीया विभक्ति होती है। "क्लीवैक वचनञ्च"। क्लीबलिङ्गके एकवचनमें ही इसका प्रयोग होता है। यथा, सत्वरं धावति; द्रुतं पलायते; मृदु हसति; साधु भाषते ( *speaks well* )।

९। (3) "अध्वकालाभ्यामत्यन्तसंयोगे" (२)। अत्यन्त-संयोग अर्थात् व्याप्ति ( *pervasion* ) बोध होनेसे अध्व-( पथ *path* or *distance* ) वाचक और काल-वाचक शब्दोंके उत्तर द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, अध्व-वाचक—क्रोशं गिरिः स्थितः ( *The hill stretched over two miles* );

(१) पा २।३।२। (२) कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे ( पा २।३।५)।

योजन भृत्येनानुगतः ( He *was followed by the servant for eight miles* )। काल-वाचक—दिवसमुपवसति (*dwells during the day* (१) ; मासमधीते ( *has been reading for a month* ) (२) । क्रोशं, योजनं, दिवसं, मासं व्याप्येत्यर्थः ।

१० । (4) "अभिपरिसर्व्वोभयेस्तसन्तैः" (३) । तस्-प्रत्ययान्त अभि, परि, सर्व्वा, उभय इन कईएक शब्दोंके अर्थात् अभितः (*towards, around, near, before, on either side of*), परितः ( *around, on all sides of* ), सर्व्वतः ( *on all sides of, all over* ) और उभयतः ( *on both sides of* ) शब्दोंके योगसे द्वितीया विभक्ति होती है । यथा, ग्राममभितः, गृहं परितः, उद्यानं सर्व्वतः, नदीमुभयतः ।

११ । (5) "प्रत्यनुधिङ्निकषान्तरान्तरेणयावद्भिः" (३) । प्रति ( *towards* ), अनु ( *after, inferior to* ), धिक् ( *fie*

---

(१) परन्तु 'दिवसे उपवसति' = *Fasts during the day*. (२) व्याप्ति-अर्थ नहीं होनेसे द्वितीया विभक्ति नहीं होती। यथा, मासस्य द्विरधीते ( *reads twice in a month* ); क्रोशस्यैकदेशे पर्व्वतः ।

( ३ ) "हादियुक्तात्" । हादि अर्थात् हा ( *woe be to* ), धिक्, समया ( *near* ), निकषा, अन्तरा, अन्तरेण, अभितः, परितः, यावत्, सर्व्वतः, उभयतः, उपर्य्युपरि ( सामीप्य अर्थमें—*just above or over* ) अध्यधि ( *just above or near* ), अधोऽधः ( *just below* ) इन अव्ययोंके योगमें द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, हा कृष्णाभक्तम् ( *Woe be to him who is not a devotee of Krishna* ), हा मूर्खम् ; समया ग्रामं ( *near*

*upon* ), **निकषा** ( *near* ), **अन्तरा** (**मध्य अर्थमें**—*between* ). **अन्तरेण** ( **विना अर्थमें**—*without, excepting* ), **यावत्** ( *as long as, as far as* ) **इन कईएक शब्दोंके योगमें द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, दीनं प्रति दया राममनुजातो लक्ष्मणः** ( *Laksman was born after Rama* ), **कृपणं धिक्, ग्रामं निकषा नदी, स त्वां मां च अन्तरा उपविष्टः** ( *He sat between you and me* ), **श्रममन्तरेण** ( *without labour* ) **विद्या न भवति, वनं यावत् अनुसरति** ( *follows as for as the forest* ) ।

---

*the village* ) ; उपर्य्युपरि लोकं हरिः ( *Hari is just over the world* ) ; अध्यधि भुवनम् ( *just above or near the centre of the world* ), अध्यधि ग्रामं ( *just near or above the village* ) ; अधोऽधः लोकम् ( *just below the world*), नवानधोऽधो बृहतः पयोधरान् (माघ) । औरोंके उदाहरण मूलमें हैं। हा, धिक् तथा उपर्य्युपरि इन तीनोंके योगसे द्वितीयाके अतिरिक्त अन्य विभक्तियोंका प्रयोग भी होता है। जैसे :—( १ ) हा-शब्दके योगसे सम्बोधनमें प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, हा भगवन् वशिष्ठ ( *Alas, oh revered Vashistha !* ), हा राम, हा देवर, हा तात मातः ; हा राम हा कष्टमिति ब्रुवन्तः, परान्मुखैस्ते न्यवृतन्मनोभिः । ( भट्टि ) । (२) शिष्टप्रयोगमें ( *in idiomatic expression or authoritative usage* ) कभी कभी धिक्-शब्दके योगसे प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, धिगियं दरिद्रता ( *cursed be this poverty* ) ; और कभी कभी धिक्-शब्दके योगसे सम्बोधनमें प्रथमा विभक्ति होती है और द्वितीया विभक्त्यन्त पद उह्य रहता है ।* यथा, धिक् मूर्ख ! किं भवान् अस्मादुपाध्यायादपि धर्म्मवित्तरः ? ( Fie upon you, fool ! do you know religion even better than our preceptor ? ), धिक् मूर्ख ! किमेवमुपहससि माम् ? ( Fie upon

## अतिरिक्त।

"कर्म्मप्रवचनीययोगे च"। कर्म्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया (पा २।३।८)। जो सब उपसर्ग धातुके साथ मिलित नहीं होकर विशेष विशेष अर्थमें क्रियासे विच्छिन्नभावसे प्रयुक्त होकर क्रियानिरूपित सम्बन्धविशेषके प्रकाशक उपपदोंके सदृश व्यवहृत होते है अर्थात् जो सब उपसर्ग धातुके साथ न मिलकर विशेष विशेष अर्थमें उपपदोंके ऐसे प्रयुक्त होते हैं, उन्हें कर्म्मप्रवचनीय (*case-governing Upasargas*) कहते हैं। ऐसे उपसर्गों के योगमें द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, "हीन" अर्थात् हीन अर्थमें अनु, उप—अनु हरिं, उप हरिं सुराः (*The gods are inferior to Hari*), अनु अर्ज्जुनं योद्धारः (The warriors are inferior to Arjun), अनु देवान् नराः (Men are inferior to the gods)। "अनुर्लक्षणे" अर्थात् हेतु अर्थमें अनु—जपम् अनु प्रावर्षत् (जपाद्धेतोरित्यर्थः, It rained after i. e. on account of the muttering of the prayer), कन्याम् अनु शोकः (तद्धेतोरित्यर्थः, Lamentation for the daughter)। "लक्षणेत्थम्भूताख्यानभागवीप्सासु प्रतिपर्य्यनवः" अर्थात् लक्षण (*distinguishing mark—a particular thing*), इत्थम्भूताख्यान (*a particular statement*), भाग (*share, portion*) और वीप्सा (*repeatition*) अर्थों में प्रति, परि, अनु। लक्षण—वृक्षं प्रति परि अनु वा विद्योतते विद्युत् (Lightening flashes near the tree); इत्थम्भूताख्यान—भक्तः हरिं प्रति परि अनु वा (The devotee is deeply attached to Hari), स मातरं प्रति परि अनु वा साधु (*He is well-behaved towards his mother*); भाग—यत् मां प्रति, परि अनु वा स्यात् (*That which is in*

---

you, fool! Why do you thus laugh at me?), रे मूर्ख त्वां धिक् इत्यर्थः। (3) सामीप्य भिन्न अन्य अर्थमें उपर्य्युपरि-शब्दके योगसे द्वितीया विभक्ति नहीं होती। यथा, उपर्य्युपरि सर्व्वेषां आदित्य इव तेजसा, उपर्य्युपरि बुद्धीनां चरन्ति राजबुद्धयः। विना (without) और ऋते (except) शब्दोंके योगमें भी द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, धर्मं विना, रविमृते।

*my share*), लक्ष्मीः हरिं प्रति परि अनु वा (Lakshmi is in Hari's share); वीप्सा—सा वृक्षं वृक्षं प्रति परि अनु वा सिञ्चति (*She waters each and every tree*), गृहं गृहं प्रति परि अनु वा गीतम् (There is song in each and every house)। "अभिरभागे" अर्थात् (भाग अर्थको छोड़कर) लक्षण, इत्थम्भूताख्यान और वीप्सा अर्थमें अभि। लक्षणे—स राजानमभि वर्त्तते (*He is before the king*); इत्थम्भूताख्यान—भक्तो हरिमभि (The devotee is attached to Hari); वृक्षं वृक्षमभि सिञ्चति (He waters each and every tree)। "अतिरतिक्रमणे च" अर्थात् अतिक्रमार्थमें तथा पूजा अर्थमें अति। अतिक्रमार्थमें—अति सिक्तं, अति स्तुतं वा त्वया (Excessively or too much watered or praised by you); पूजार्थमें—अति देवान् कृष्णः (Krishna is superior to or most adorable of, all the gods)। सहार्थमें अनु—गङ्गाम् अनु वसिता पुरी (तया सह बद्धा इत्यर्थः)।

## तृतीया (*Thrid case-ending*)।

करणे च सहार्थे चाप्यनुक्ते कर्त्तृकारके।
ऊनार्थे विकृताङ्गे च तृतीया शास्त्रसम्मता॥
कारणार्थे प्रकृत्यादौ अपवर्गे च लक्षणे।
प्रयोजनार्थे व्याख्याता सा सदा शब्दकोविदैः॥

**१२। (1) "तृतीया करणे" (१)। करण-कारकमें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, हस्तेन गृह्णाति** (*takes by the hand*), **चक्षुषा पश्यति** (*sees with the eye*), **कर्णेन शृणोति** (*hears with the ear*)।

**१३। (2) "सहार्थैः" (२)। सहार्थ (३) शब्दोंके योगमें**

---

(१) कर्त्तृकरणयोस्तृतीया (पा २।३।१८)। (२) सहयुक्तेऽप्रधाने (पा २।३।१९)। (३) सह, साकं, सार्द्धं समं, सजुः इत्यादि।

तृतीया विभक्ति होती है। यथा, राम: सीतया लक्ष्मणेन च सह (*with*) वनं जगाम (१), केनापि सार्द्धं (*with*) विरोधो न कर्त्तव्यः। "सहार्थाऽप्रयोगेऽपि"। सहार्थ शब्दके अप्रयोगमें भी तृतीया विभक्ति होती है। यथा, पिता पुत्त्रेण गच्छति, पुत्त्रेण सहेत्यर्थः।

१४। (3) "ऊनवारणप्रयोजनार्थैश्च"। ऊनार्थ, वारणार्थ तथा प्रयोजनार्थ शब्दोंके योगमें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, ऊनार्थ—एकेन ऊनः (*Less by one*), विद्यया हीन: (*Devoid of learning*), अहङ्कारेण शून्यः (*Devoid of pride*)। वारणार्थ—अलं विवादेन (*There is no need of quarrelling*), कलहेन किम् (*what is the use of*)। प्रयोजनार्थ—धनेन प्रयोजनम्, कोऽर्थः (*what purpose there is for*) कलहेन। (२)

१५। (4) "अध्वकालाभ्यामपवर्गे" (३)। अपवर्ग अर्थात् क्रिया-समाप्ति (*completion*) तथा फल प्राप्ति (*fruition*) का बोध होनेपर अध्व (पथ)-वाचक और काल-वाचक

---

(१) But we say पितृपुत्त्रौ सहागतौ when the nominatives are independent (प्रधान)।

(२) ऊनार्थक शब्द—ऊन, हीन, शून्य, रहित &c. having the sense of *less, deficient, destitute.* वारणार्थक शब्द—अलम्, कृतम्, किम् &c. signifying *prohibition.* प्रयोजनार्थक शब्द—अर्थः, प्रयोजनम्, कार्य्यम्, गुण: &c. signifying *use* or *need.*

(३) अपवर्गे तृतीया (पा २।३।६)।

शब्दोंके उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, अध्व-वाचक—क्रोशेनानुवाकोऽधीतः। काल-वाचक—त्रिभिरहोभिः कृतम्; मासेन व्याकरणमधीतम् ( *Grammar was learnt in a month* )। मासं व्याकरणमधीतं ( *Grammar was read for a month* ) न तु स्फुरति ( *but has not been completed or learnt* ); यहां अध्ययनको फलप्राप्तिका बोध नहीं होता है इसलिये मास शब्दके उत्तर तृतीया विभक्ति नहीं हुई।

१६। (5) "येनाङ्गेनाङ्गिनो विकारः" (१)। जिस अङ्ग विकृत होनेके कारण अङ्गीका विकार लक्षित होता है उस अङ्ग-वाचक शब्दके उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, चक्षुषा काणः ( *Blind of one eye* ), पादेन खञ्ज ( *Lame of one leg* ), कर्णेन वधिरः ( *Deaf of one ear* ), पृष्ठेन कुब्जः ( *Hump-backed* )।

१७। (6) "लक्षणात्" (२)। जिस लक्षण अर्थात् चिह्न ( Characteristic sign or attribute )-के द्वारा कोई व्यक्ति सूचित होता है उस लक्षण बोधक शब्दके उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, जटाभिः तापसमपश्यम् ( *I saw a man and knew him to be an ascetic from his matted hair* ), भूषाभिः शिशुमदर्शम् ( *I saw one whom*

(१) येनाङ्गविकारः ( पा २।३।२० )।

(२) इत्थम्भूतलक्षणे ( पा २।३।२१ )।

*I knew to be an infant from the ornaments*), छत्रेण (१) छात्रमद्राक्षम्।

१८। (7) "प्रकृत्यादिभ्यश्च" (२)। स्थल-विशेषमें प्रकृति आदि शब्दोंके उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, प्रकृत्या (*by nature*) चारुः, स्वभावेन सरलः, आकृत्या सुन्दरः, जात्या (*by caste*) ब्राह्मणः (३), गोत्रेण शाण्डिल्यः (३), नाम्ना सोमरातः (३), प्रायेण (*mostly*) दुःखितः, वेगेन गच्छति, त्वरया धावति, यत्नेन लिखति, सुखेन स्वपिति, दुःखेन याति, क्लेशेन वदति। (४)

---

(१) गुरुदोषाणामावरणम् छत्रम् तेन। 'छत्रेण छात्रमद्राक्षम्' इस वाक्यका अंगरेजी अनुवाद 'I knew a student by his attempt to hide the defects of his preceptor' होता है।

(२) तृतीयाविधाने प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम् (वा० १४६६)।

(३) इन्हें "भेदे तृतीया" भी कहते हैं। ऐसे "अभेदे तृतीया" भी है। यथा, स धान्येन धनवान् (*He is rich of paddy or rice*—i. e.—his wealth consists of paddy or rice only and nothing else), वह्नित्वेन वह्निं जानामि (I know fire as fire)। "अभेदे तृतीया" "हेतौ तृतीया"-के अन्तर्गत है। (४) Other examples :—शतेन शतेन पाययति वत्सान्; अथात्मनः शब्दगुणं गुणज्ञः, पदं विमानेन विगाहमानः (रघु); तथेति शेषामिव भर्तुराज्ञामादाय मूर्ध्ना मदनः प्रतस्थे (कुमार); जीवितेन एव शपामि; केन पथा गन्तव्यम्, अनेन पथा गच्छ (Go by this way), कः प्रयातु वद तेन वर्त्मना (किरात), ययावनुद्घातसुखेन सोऽध्वना (माघ); कियता मूल्येन क्रीतम्, एतद्राज्ञः पाणिवलयं बहुमूल्यम् अल्पमूल्येन न विक्रेयम् (भोजप्रबन्ध); स्वरेण रामचन्द्रमनुहरति।

## अतिरिक्त।

(१) "अनुक्ते कर्त्तरि तृतीया"। अनुक्त कर्त्तामें अर्थात् कर्म्मवाच्यके तथा भाववाच्यके कर्त्तृकारकमें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, शिशुना चन्द्रः दृश्यते, रामेण वाली हतः; बालकैः रुद्यते, मया स्थीयते, तेन गतम्।

(२) "तृतीया प्रयोज्ये" प्रयोज्य कर्त्तामें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, (अणिजन्त) देवदत्तः ओदनं पचति, (णिजन्त) यज्ञदत्तो देवदत्तेन ओदनं पाचयति।

(३) "हेतौ"। हेतु-अर्थमें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, धनेन कुलम्, विद्यया यशः, अनेन दोषेण त्वं मण्डूकानां वाहनं भविष्यसि।

*N. B.*—हेतु और करण :—हेतु—द्रव्य, गुण तथा क्रिया तीनों का हो सकता है, परन्तु करण—केवल क्रियाका ही होता है। हेतु—निर्व्यापार तथा सव्यापार दोनों प्रकारके हो सकते हैं किन्तु करण—केवल सव्यापारका ही हो सकता है।

(४) "संज्ञोऽन्यतरस्यां कर्म्मणि"। सम् पूर्व्वक ज्ञा-धातुके कर्म्ममें विकल्पसे तृतीया विभक्ति होती है। यथा, पुत्रः पितरं पित्रा वा संजानीते (The son *lives in harmony with* his father)।

(५) "यजेः कर्म्मणः करणसंज्ञा सम्प्रदानस्य कर्म्मसंज्ञा"। यज्-धातुके कर्म्ममें तृतीया विभक्ति होती है और सम्प्रदानमें द्वितीया विभक्ति होती है। यथा पशुना रुद्रं यजते=पशुं रुद्राय ददाति।

(६) "प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया वा (अधिकरणे)"। प्रसित तथा उत्सुक शब्दोंके योगमें विकल्पसे अधिकरणमें तृतीया विभक्ति होती है। यथा, केशेषु केशैर्वा प्रसितः उत्सुको वा।

(७) "तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीया वा"। तुला और उपमा भिन्न तुल्यार्थक शब्दोंके (जैसे—तुल्य, सदृश, निभ, सम, संकाश इत्यादिके) योगमें विकल्पसे तृतीया विभक्ति होती है। यथा, तुल्यश्चन्द्रेण, सदृशश्चन्द्रेण चन्द्रस्य वा। तुला और उपमा शब्दोंके योगसे केवल षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, स्त्रीमुखस्य तुला शशी,

स्त्रीमुखस्य उपमा पद्मम्। किन्तु तुला और उपमा शब्दोंके योगसे तृतीया विभक्ति भी देखनेमें आती है। यथा, तुलां यदारोहति दन्तवाससा (कालिदास), स्फुटोपमं भूतिसितेन शम्भुना (माघ)। ऐसे स्थलोंमें बहुतोंके मतसे "सहार्थाऽप्रयोगेऽपि" अर्थात् सहार्थके अप्रयोगमें तृतीया है; परन्तु मल्लिनाथ कहते हैं "सदृशपर्य्याययोः तुलोपमाशब्दयोः 'अतुलोपमभ्याम्' इति निषेधात् 'सादृश्य'-वाचित्वे तृतीयेत्याहुः।" इसलिये मल्लिनाथके अनुसार तुला और उपमा शब्दोंका अर्थ जब 'सदृश' (equal or similar—विशेषण) होता है तब इनके योगमें तृतीया नहीं होती किन्तु जब इनका अर्थ 'सादृश्य' (equality or similarity—विशेष्य) होता है तब इनके योगमें तृतीया विभक्ति होती है।

## चतुर्थी (*Fourth case-ending*)।

सम्प्रदाने च तादर्थ्ये निवृत्त्यर्थे तुमर्थके।
नमः प्रभृतियोगे च चतुर्थी विहिता बुधैः॥
सम्पद्यमानात् क्लृप्यादेर्योगे सा परिकीर्तिता।
अवज्ञायां मन्यतेश्च कर्म्मणि स्याद्विकल्पतः॥
गत्यर्थकर्म्मणो वा स्यात् सा चेष्टायामनध्वनः।
समर्थार्थकशब्दानां योगे नित्यं भवेच्च सा॥

१६। (1) **"चतुर्थी सम्प्रदाने"** (१) **सम्प्रदान-कारकमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, दरिद्राय धनं ददाति, भिक्षवे** (to a beggar) **भिक्षां ददाति।**

२०। (2) **"तादर्थ्ये"** (२)। **तादर्थ्य बोध होनेसे अर्थात् कोई वस्तु या क्रिया जिसके निमित्त अभिप्रेत होती है उसके उत्तर चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, यूपाय** (*for a sacri-*

(१) पा २।३।१३। (२) इसे "निमित्तार्थे चतुर्थी" भी कहते हैं। चतुर्थी विधाने तादर्थ्य उपसंख्यानम् (वा. १४५८)।

*ficial post* ) दारु ( *wood* ), कुण्डलाय हिरण्यम् ( *gold* ), अश्वाय घासः, रन्धनाय स्थाली, ज्ञानायाध्ययनम्, दानाय धनोपार्ज्जनम्, स्नानाय नदीं याति, पाकाय अग्निमाहरति, मुक्तये हरिं भजति।

२१। (3) "निवृत्तौ निवर्त्तनीयात्"। निवृत्तिका बोध होनेसे निवर्त्तनीयके उत्तर (अर्थात् जिसको निवारण किया जाता है उसके उत्तर ) चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, मशकाय धूमः, मशकनिवृत्तये इत्यर्थः; पिपासायै जलम्, पिपासानिवृत्तये इत्यर्थः; रोगाय औषधम्, रोगनिवृत्तये इत्यर्थः; पापाय प्रायश्चित्तम् ( *atonement* ), पापनिवृत्तये इत्यर्थः।

२२। 4 "सम्पद्यमानात् क्लृप्यादेः" (१)। क्लृपि आदि ( क्लृपि, जन्, भू, सम्+पद् ) धातुओंके प्रयोगमें सम्पद्यमानके उत्तर चतुर्थी विभक्ति होता है। यथा—भक्तिर्ज्ञानाय कल्पते, ज्ञानं सुखाय सम्पद्यते जायते वा (*Knowledge conduces to happiness*), धर्म्मः स्वर्गाय भवति ( *Virtue leads to heaven* ), अधर्म्मो ( *vice* or *sin* ) नरकाय ( *to hell* ) भवति। कभी कभी क्रिया उह्य रहती है। यथा, पापं नरकाय।

२३। (5) "हित-सुख-नमोभिः" (२)। हित, सुख और नमस् शब्दोंके योगमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा—हितं

---

(१) क्लृपि सम्पद्यमाने च ( वा. १४५९ )। (२) नमः स्वस्तिस्वाहा-स्वधालंवषड्योगाच्च ( पा २।३।१६ ) "हितयोगे च" ( वार्त्तिक १४६१ )।

पुत्राय, सुखं शिष्याय, नमो गुरवे। क्रियाके योगमें (१) विकल्पसे होता है। यथा, गुरवे नमस्कृत्य, गुरुं नमस्कृत्य।

२४। (6) "स्वस्तिस्वाहास्वधावषड्भिः" (२)। स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा और वषट् शब्दोंके योगमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, स्वस्ति प्रजाभ्यः ( *Good fortune be to the subjects* ); स्वाहा अग्नये ( *This offering is to Agni* ); स्वधा पितृभ्यः ( *This offering is to the ancestors* ); इन्द्राय वषट् ( *This offering is to Indra* )।

२५। (7) "समर्थार्थकैश्च"। समर्थार्थक (३) शब्दोंके योगमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, समर्थो मल्लो मल्लाय, अलं मल्लो मल्लाय, शक्तो मल्लो मल्लाय, प्रभुर्मल्लो मल्लाय। समर्थार्थक क्रियाके योगमें भी चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, प्रभवति मल्लो मल्लाय, शक्नोति मल्लो मल्लाय।

---

(१) नमस् शब्दके साथ क्रियाका योग रहनेसे द्वितीया तथा चतुर्थी दोनों विभक्तियां होती हैं। यथा, नमस्कुर्मः ( *we bow down* ) नृसिंहाय, नारायणं नमस्कृत्य। प्र+नम् और प्र+नि+पत् ( *to salute* ) धातुओंके योगमें भी द्वितीया और चतुर्थी विभक्तियां होती हैं। यथा, पुत्रः पितरं पित्रे वा प्रणमति; अहमार्य्यमिश्रान् प्रणिपत्य विज्ञापयामि, तस्मै प्रणिपत्य ( *prostrating himself at his feet* ) in तस्मै शशंस प्रणिपत्य नन्दी शुश्रुषया शैलसुतामुपेताम्।—कुमार ३।६०।

(२) नमःस्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च (पा २।३।१६)। अलमिति पर्य्याप्त्यर्थग्रहणम्।—भट्टोजिदीक्षित।

(३) समर्थ, शक्त, प्रभु, अलम्। यथा, अहं तुभ्यं समर्थः शक्तः प्रभुः अलं वा। ( *I am a match for you* )।

२६। (8) "मन्यकर्म्मण्यनादरे विभाषा (१)। अवज्ञा बोध होनेसे दिवादिगणीय मन् धातुके अवज्ञा-बोधक कर्म्ममें विकल्पसे चतुर्थी विभक्ति होती है (२)। यथा, स त्वां तृणाय मन्यते ( *He does not care a straw for you* ), नाहं त्वां कुक्कुराय मन्ये ( *I do not consider you to be a dog even* )। पक्षमें द्वितीया। श्रृगालादि (३) कर्म्ममें चतुर्थी विभक्ति नहीं होती। यथा, त्वामहं श्रृगालं मन्ये ( *I consider you to be a jackal* )।

२७। (9) "वा गत्यर्थकर्म्मणि चेष्टायामनध्वनि" (४)। चेष्टा बोध होनेसे गत्यर्थक धातुओंके कर्म्ममें विकल्पसे चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा ग्रामाय गच्छति, व्रजाय व्रजति। पक्षमें द्वितीया। चेष्टा-बोध नहीं होनेसे चतुर्थी विभक्ति नहीं होती। यथा, मनसा मथुरां गच्छति। अध्व-वाचक शब्द कर्म्म होनेपर भी नहीं होती। यथा, अध्वानं गच्छति, पन्थानं गच्छति।

## अतिरिक्त।

(१) "क्रियार्थोपपदस्य च कर्म्मणि स्थानिनः"। तुम-प्रत्ययान्त क्रिया ऊह्य

---

(१) मन्यकर्म्मण्यनादरे विभाषाऽप्राणिषु ( पा २।३।१७ )। अप्राणिष्वित्यपनीय नौकाकान्नशुकश्रृगालवर्ज्जेष्विति वाच्यम ( वा. १४६४ )। (२) अनादर ( अवज्ञा ) बोध नहीं हो तो चतुर्थी विभक्ति नहीं होती। यथा, अश्मानं दृषदं मन्ये मन्ये काष्ठमुलूखलम्। अन्धायास्तं सुतं मन्ये यस्य माता न पश्यति॥—काशिका। (३) श्रृगाल, काक, शुक, नौ, अन्न। (४) गत्यर्थकर्म्मणि द्वितीयाचतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि ( पा २।३।१२ )।

( *understood* ) रहे तो उसके कर्ममें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, फलेभ्यो याति फलान्याहर्तुं यातीत्यर्थः ।

(२) "तुमर्थाच्च भाववचनात्"। भाववाच्यनिष्पन्न शब्द तुमन्त पदके स्थानमें व्यवहृत हो तो उसमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, पाकाय याति, यहां पाक ( पच् + भावे घञ् ) शब्द पक्तुम् इस तुमन्त पदके स्थानमें व्यवहृत हुआ है इसलिये पाक शब्दमें चतुर्थी विभक्ति हुई है ; ऐसे यागाय व्रजति, यष्टुं व्रजतीत्यर्थः ।

(३) "उत्पाते ज्ञापिते च"। प्राकृतिक लक्षणसे जो उत्पात ( भय ) सूचित होता है उसमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, "पीता वधाय विज्ञेया दुर्भिक्षाय तथासिता। वाताय कपिला विद्युदातपायातिलोहिनी ॥"—महाभारतम् ।

(४) "चतुर्थी वाशिष्यायुष्य-भद्र-कुशल-सुखार्थ-हितार्थैः"। आशीर्वाद बोध होनेसे आयुष्य आदि शब्दोंके योगमें चतुर्थी वा षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, आयुष्यं, भद्रं, कुशलं, निरामयं, सुखं, शर्म्म, शं, अर्थः, प्रयोजनं, हितं, पथ्यं वा ते ( तुभ्यं ) तव वा भूयात ।

(५) "कथनार्थप्रेरणार्थयोश्च"। कथनार्थक तथा प्रेरणार्थक धातुओंके योगमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, कथनार्थक ( *meaning to tell* )—कथयामि ते ( तुभ्यं ) भूतार्थम्, आख्याहि मे ( मह्यं ) को भवानुग्ररूपः, तस्मै शशंस प्रणिपत्य नन्दी, समाचष्ट ( सम् + आ + चक्ष्-धातुसे ) समागम्य दैत्यराजाय विस्तरात्, याज्ञवल्क्यो मुनिर्यस्मै ब्रह्मपरायणं जगौ ( गै-धातुसे ), उपस्थितां होमवेलां गुरवे निवेदयामि ; प्रेरणार्थक ( *meaning to send* )—भोजेन दूतो ( *messenger* ) रघवे ( *to Raghu* ) विसृष्टः ( *was sent* ), अये तदिदमाभरणं मया स्वशरीरादवतार्य्य राक्षसाय प्रेषितम् ( *Ah, this is the ornament which I sent to Rakshasa after taking it off from my own person* )—मुद्राराक्षसम् ।

## पञ्चमी ( *Fifth case ending* ) ।

अपादानेऽन्यार्थयोगे विभक्तिः पञ्चमी मता ।
सीमाभिव्याप्तिबोधे च स्यादाशब्दस्य योगतः ॥

यत: कालाध्वनो मानं तस्मात् भवति पञ्चमी।
दिग्देशकालाद्यर्योगे नित्यं सा परिकीर्त्तिता॥
ल्यब्लोपे कर्म्मणि ज्ञेया तथाधिकरणेऽपि च।
बहिरारात्प्रभृतिभिर्युक्ताद्व भवति पञ्चमी॥
ऋतेयोगे पञ्चमी च द्वितीयापि तथा भवेत।
तृतीया पञ्चमी प्रोक्ता हेत्वर्थे शास्त्रदर्शिभि:॥
स्तोकाल्पकृच्छ्रकतिपयशब्देभ्यस्तथा कतिपयादपि।
पञ्चमी च तृतीया च द्वे विभक्ती विदुर्बुधा:॥
बहूनां वा द्वयोर्मध्ये यतोत्कर्ष: प्रतीयते।
निकृष्टवाचकात्तत्र पञ्चमी कथिता बुधै:॥
नानाविनापृथग्योगे तथा तिस्रो विभक्तय:।
पञ्चमी च द्वितीया च तृतीयापि भवन्ति हि॥

२८। (1) "अपादाने पञ्चमी" (१)। अपादान-कारकमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, अश्वात् पतितः, गृहाच्चलितः, जलादुत्थित:।

२९। (2) "ल्यब्लोपे कर्म्मण्यधिकरणे च" (२)। ल्यप्प्रत्ययान्त पदके अप्रयोगमें कर्म्ममें और अधिकरणमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, प्रासादात् प्रेक्षते, प्रासादमारुह्य इत्यर्थ:; आसनादवलोकयति, आसने उपविश्य इत्यर्थः।

३०। (3) "कालाध्वनोरवधेः" (३)। काल-परिमाण और अध्व-परिमाण बोध होनेसे अवधि-बोधक शब्दके उत्तर पञ्चमी

(१) पा २।३।२८। (२) जै० १४७४-७५। क्त्वा भी ल्यप्के अन्तर्गत है, इसलिये आसनादवलोकयति आसने स्थित्वा उपविश्य वा अवलोकयति। इसको "यबर्थे पञ्चमी" भी कहते हैं। (३) यतश्चाध्वकालनिर्म्माणं तत्र पञ्चमी (वा० १४७७)।

विभक्ति होती है। यथा, काल-परिमाण—अग्रहायणात् पञ्च मासाः, माघात् तृतीये मासि, विवाहात् सप्तमे दिने। अध्व-परिमाण—पाटलिपुत्रात् शतं क्रोशाः, प्रयागात् त्रिंशत् क्रोशाः, कुरुक्षेत्रात् दश योजनानि ।

३१। (4) "निकृष्टादेकोत्कर्षे" (१)। दो वा अनेकोंमेंसे एकका उत्कर्ष बोध होने पर निकृष्टके उत्तर पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, धनात् विद्या गरीयसी, चैत्रो मैत्रात् बलीयान्, माथुराः पाटलिपुत्रकेभ्यः आढ्यतराः ।

३२। (5) "मर्य्यादाभिविध्योराङ्योगे" (२)। मर्य्यादा और अभिविधि (३) बोध होनेसे आ इस अव्यय शब्दके योगमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, मर्य्यादा—आ जन्मनः, आ शैशवात्, आ समुद्रात्, आ हिमाचलात्। अभिविधि—आ वनात् वृष्टो देवः, वनं व्याप्य इत्यर्थः; आ सकलात् ब्रह्म, सकलं व्याप्य इत्यर्थः ।

३३। (6) "अन्यार्थैः"। अन्यार्थ शब्दोंके (४) योगमें

---

(१) "पञ्चमी विभक्तेः" (पा २।३।४२)।

(२) आङ् मर्य्यादावचने (पा १।४।८९); आङ् मर्य्यादाभिविध्योः (पा २।१।१३); पञ्चम्यपाङ्परिभिः (पा २।३।१०)। (३) तेन विना मर्य्यादा (सीमा *limit*), तत्सहितः अभिविधिः (व्याप्ति pervasion)। वर्जनार्थे अप तथा परि अव्ययोंके योगमें भी पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, अप परि वा त्रिगर्त्तेभ्यो वृष्टो देवः त्रिगर्त्तदेशं वर्जयित्वा इत्यर्थः (It rained everywhere excepting the country of the Trigartas)। यहां आ, अप, परि, कर्म्मप्रवचनीय हैं।

(४) अन्य, भिन्न, इतर, विलक्षण, व्यतिरिक्त ।

पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, मित्रादन्यः (१) कः परित्रातु समर्थः ; घटः पटादितरः (१) ; इदमस्माद्भिन्नम्। अन्यार्थ क्रियाके योगमें भी पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, स्वर्णं रजताद्भिद्यते ( *Gold is different from Silver* )।

३४। (7) "दिग्देशकालवाचिभिः" (१)। दिग्‌वाचक, देशवाचक और कालवाचक शब्दोंके योगमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, दिग्‌-वाचक—पूर्व्वो ग्रामात्, उत्तरो गृहात्। देश-वाचक—चैत्रो मैत्रात् पूर्व्वदेशे ( *Chaitra is to the east of Maitra* )। काल वाचक—चैत्रात् पूर्व्वः फाल्गुनः ( *Falguna precedes Chaitra* ), भोजनात् प्राक् ( *before meal*), शयनात् पूर्व्वम् (*before sleeping* ), उत्थानात् परतः ( *after rising* ), प्रस्थानादनन्तरम् ( *after departure* )।

३५। (8) "वहिरारात्प्रभृतिभिः" (१)। वहिस् ( *outside* ), आरात् ( दूरसमीपयोः, *remote* or *near* ) और प्रभृति शब्दोंके योगमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, गृहात् वहिः (२), आरात् वनात् ( *Near or remote from the wood* ),

---

(१) अन्यारादितरर्त्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते (पा २।३।२९)=अन्य+आरात्+इतर+ऋते+दिक्शब्द+अञ्च्+उत्तरपद+आच्+आहियुक्ते।

(२) क्रमदीश्वरने वहिः शब्दके योगमें पञ्चमी तथा षष्ठी दोनों विभक्तियोंका विधान किया है। यथा (षष्ठी), अस्ति तस्य नगरस्य वहिः प्रतिविम्बोदकः सरोवरः। अदर्शञ्च मार्गाभ्यासवर्त्तिनः कस्यापि चपणकविहारस्य वहिः रक्ताशोकषण्डे निषस्नं कमपि चपणकम्।—दशकुमारचरितम्।

आरात् उद्यानात्, जन्मनः प्रभृति, शैशवात् प्रभृति (*from childhood*)।

३६। (9) "आ-आहिभ्याञ्च" (१)। आ और आहि प्रत्ययान्त शब्दोंके योगमें पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, उद्यानादुत्तरा गृहम्, गृहादुत्तराहि सरः, हिमालयात् दक्षिणा भारतवर्षम्, प्रयागाद् दक्षिणाहि विन्ध्यः।

३७। (10) "ऋते योगे द्वितीया च"। ऋते (*without*) शब्दके योगमें पञ्चमी और द्वितीया विभक्तियां होती हैं। यथा, ज्ञानादृते, ज्ञानमृते (*without knowledge*)।

३८। (11) "पृथग्विनाभ्यां द्वितीयातृतीये च" (२)। पृथक् (*other than*) और विना (*wtthout*) शब्दोंके योगमें पञ्चमी तथा द्वितीया और तृतीया विभक्तियां होती हैं। यथा, चैत्रात् पृथक्, चैत्रं पृथक्, चैत्रेण पृथक् (*other than Chaitra*); श्रमाद् विना, श्रमं विना, श्रमेण विना (*without labour*)। (३)

३९। (12) "स्तोककृच्छ्राल्पकतिपयेभ्यस्तृतीया च" (४)। स्तोक (*a little*), कृच्छ्र (*great difficulty*), अल्प (*very*

---

(१) अन्यारादितरर्त्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते (पा २।३।२९)। (२) पृथग्विनानानाभिस्तृतीयान्यतरस्याम् (पा २।३।३२)। (३) नाना शब्दके योगमें भी द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्तियां होती हैं। यथा, नाना (without) नारीं (नार्य्या नार्य्याः वा) निष्फला लोकयात्रा।

(४) करणे च स्तोकाल्पकृच्छ्रकतिपयस्यासत्त्ववचनस्य (पा २।३।३३)।

*little* ), और कतिपय ( *several* ) शब्दोंके उत्तर पञ्चमी और तृतीया विभक्तियां होती हैं। यथा, स्तोकान्मुक्तः, स्तोकेन मुक्तः ( *released a little* ); कृच्छ्रान्मुक्तः, कृच्छ्रेण मुक्तः ; अल्पान्मुक्तः, अल्पेन मुक्तः (*released with very little difficulty*) ; कतिपयान्मुक्तः, कतिपयेन मुक्तः ( *released by several* )। विशेषण होनेसे नहीं होता। यथा, स्तोकः पाकः, स्तोकं पचति।

४०। (13) "हेतौ च" (१)। हेतु बोध होनेसे तद्बोधक शब्दके उत्तर पञ्चमी और तृतीया विभक्तियां होती (२) हैं। यथा, धनात् कुलम्, धनेन कुलम्; भयात् कम्पः, भयेन कम्पः ; हर्षात् नृत्यति, हर्षेण नृत्यति ; दुःखात् रोदिति, दुःखेन ( *through* or *on account of grief* ) रोदिति।

## अतिरिक्त।

(१) "प्रतिनिधिप्रतिदाने च यस्मात्" ( पा २।३।११ ); प्रतिः प्रतिनिधिप्रतिदानयोः ( पा १।४।९२ ), प्रति = प्रतिनिधि और प्रतिदान। जिसका प्रतिनिधि ( *representative* ) वा जिसका प्रतिदान ( *exchange* ) होता है उसके उत्तर पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, प्रद्युम्नः कृष्णात् प्रति ( *Pradyumna is the representative of Krishna*) ; तिलेभ्यः माषान् प्रतियच्छति—*He exchanges Mashas for sesamum.*

---

(१) पा २।३।२३। (२) "विभाषागुणेऽस्त्रियाम्" ( पा २।३।२५ )। इस सूत्रके अनुसार गुणवाचक स्त्रीलिङ्गभिन्न शब्दोंके उत्तर हेतु अर्थमें पञ्चमी और तृतीया विभक्तियां होती हैं। यथा, जाड्यात् जाड्येन वा बद्धः। गुणवाचक न होनेसे अथवा स्त्री लिङ्ग होनेसे केवल तृतीया विभक्ति होती है। यथा, धनेन कुलं, बुद्ध्या मुक्तः। किन्तु शिष्टप्रयोगमें इस नियमका बहुधा व्यतिक्रम ही देखनेमें आता है।

(२) "अकर्त्तर्यृणे पञ्चमी" ( पा २।३।२४ )। हेतुसूचक ऋणवाचक शब्दके उत्तर पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, शताद्बद्धः। हेतुसूचक ऋणवाचक शब्द कर्त्ता होनेसे नहीं होता। यथा, शतेन बन्धितः।

(३) "दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च" ( पा २।३।३५)। दूरार्थक और अन्तिकार्थक शब्दोंके उत्तर द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्तियां होती हैं। यथा, नगरस्य दूरम् दूरेण दूरात् वा ( *far from the town* ); ग्रामस्य अन्तिकम्, अन्तिकेन, अन्तिकात् वा ( *near the village* )। दूरार्थक और अन्तिकार्थक शब्द विशेषण होनेसे नहीं होती। यथा, दूरः पन्थाः। किसी किसी वैयाकरणोंके मतसे "दूरान्तिकार्थैः षष्ठी वा तेभ्योऽपि सप्तमीपञ्चमीतृतीयाद्वितीयाः"। दूरार्थक तथा अन्तिकार्थक शब्दोंके योगमें पञ्चमी वा षष्ठी विभक्ति होती है, और दूरार्थक तथा अन्तिकार्थक शब्दोंके उत्तर द्वितीया, तृतीया, पञ्चमी वा सप्तमी विभक्ति होती है; और वे एकवचनमें ही व्यवहृत होते हैं। यथा, ग्रामात् ग्रामस्य वा दूरं दूरेण दूरात् दूरे वा वसति ( *He lives at a distance from the village* ); ग्रामात् ग्रामस्य वा अन्तिकं अन्तिकेन अन्तिकात् अन्तिके वा वसति ( *He lives near the village* )।

## षष्ठी ( *Sixth case-ending* )।

सम्बन्धे रिप्रभृतिभिर्युक्तात् षष्ठी भवेद् ध्रुवम्।
शत्राद्यन्यकृदन्तानां योगे कर्त्तरि कर्म्मणि ॥
कर्म्मणो वा दयादीनां स्मृत्यर्थानां प्रयोगतः।
कर्त्तुर्व्विकल्पे कृत्यानां तृप्त्यर्थकरणेऽपि वा ॥
जास्यादीनां प्रयोगे च कर्म्मणि स्याद्विकल्पतः।
सोपसर्गदिवश्चैव अवन्तस्य द्विपस्तथा ॥
आशिषि कुशलादीनां योगे षष्ठी प्रकीर्त्तिता।
चतुर्थी च भवेत्तत्र विदुषामिति सम्मतम् ॥
आशिषि नाथतेः षष्ठी विभाषा कर्म्मणि मता।
दूरार्थनिकटार्थानां योगे षष्ठी च पञ्चमी ॥

तुल्योपमावर्ज्जितस्य तुल्यार्थस्य प्रयोगतः।
षष्ठी विभक्ति विज्ञेया चतुर्थी तव चेष्यते॥
अन्यत्रापि विवक्षायां षष्ठी भवितुमर्हति॥

४१। (1) "षष्ठी सम्बन्धे" (१)। सम्बन्धमें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, मम पिता, तव पुत्त्रः, तस्य भ्राता, महिषष्य शृङ्गम्, गोर्दुग्धम्, नद्या जलम्, वृक्षस्य छाया, अग्नेः शिखा, वायोर्वेगः, जलस्य प्रवाहः।

४२। (2) "कर्त्तृकर्म्मणोः कृति" (२)। कृत्-प्रत्ययके प्रयोगमें कर्त्ता और कर्म्ममें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, कर्त्तामें —शिशोः शयनम्, अश्वस्य गतिः, तव पिपासा, मम बुभुक्षा। कर्म्ममें —अन्नस्य पाकः, पयसः पानम्, सुखस्य भोगः, धनस्य दाता, वृक्षस्य छेदकः।

४३। (3) "उभयप्राप्तौ कर्म्मणि" (३)। कर्त्ता तथा कर्म्म दोनोंमें षष्ठी प्राप्तिकी सम्भावना होनेसे केवल कर्म्ममें ही षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, गवां दोहो गोपेन, पयसः पानं शिशुना, धनस्य दानं नृपेण, जलस्य शोषणं सूर्य्येण, अर्थस्य हरणं चौरेण। (४)

४४। (4) "क्वचिद्विभाषा कर्त्तरि" (५)। कहीं कहीं (४) कर्त्तामें

---

(१) षष्ठी शेषे (पा २।३।५०)। कारकप्रातिपदिकार्थव्यतिरिक्तः स्वस्वामिभावादिः सम्बन्धः शेषस्तत्र षष्ठी। (२) पा २।३।६५। (३) पा २।३।६६। (५) कृत्यानां कर्त्तरि वा (पा २।३।७१)। (४) कारिकाके अनुसार सकर्म्मक धातुके उत्तर कृत् प्रत्यय होनेसे वह कृत्प्रत्ययान्त शब्द यदि स्त्रीलिङ्ग हो जाय तो उसके योगसे कर्त्तामें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, हानिः सुखानां दरिद्रस्य

विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, घटस्य कृतिः कुम्भ कारेण कुम्भकारस्य वा, शब्दानामनुशासनम् आचार्य्येण आचार्य्यस्य वा।

४५। (5) "न शतादेः" (१)। शतृ, शानच्, कसु

दरिद्रेण वा, परिचर्य्या गुरोः शिष्यस्य शिष्येण वा, वर्णना विष्णोर्भक्तस्य भक्तेन वा। किन्तु वार्त्तिकके अनुसार कृत्‌विहित अ-प्रत्ययान्त और णक-प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दोंके योगसे कर्त्तामें नित्य षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, भेदिका बिभित्सा वा रुद्रस्य जगतः, क्रिया जगतः कृष्णस्य, इच्छा मुक्ते स्तपस्विनः। भट्टोजिका तथा दुर्गादासका और संक्षिप्तसारका भी यही मत है। श्रीराम तर्कवागीशके मतमें सकर्म्मक धातुके उत्तर स्त्रीं-विहित अ और णक भिन्न और कोई भी कृत्-प्रत्ययके योगसे कर्त्तामें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, शब्दानामनुशासनं आचार्य्यस्य आचार्य्येण वा, गवां दोहो गोपस्य गोपेन वा। इन नियमोंके बारेमें वैयाकरणोंका बहुत ही मतभेद है। श्रीराम तर्कवागीशके और दुर्गादासके अनुसार तव्यादिके प्रयोगमें कर्त्ता तथा कर्म्म किसीमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, कृष्टव्या ग्रामं शाखा कपिना, याचितव्यः कृष्णो मोक्षं भक्तेन, दोहनीया गौर्दुग्धं गोपेन, नेयो भक्तो वैकुण्ठं कृष्णेन, वाह्यो भारो ग्रामं भृत्येन। विद्यानिवासके अनुसार द्विकर्म्मक धातुके उत्तर कर्म्मवाच्यमें कृत्-प्रत्यय हो तो दोनों कर्म्ममें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, कृष्णस्य मोक्षस्य याचको भक्तः, दोग्धा दुग्धस्य गोः कृष्णः, क्षीरस्य गवां दोहः कृष्णेन। संक्षिप्तसारके मतमें ऐसे स्थलोंमें मुख्य कर्म्ममें ही षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, गां दोग्धा दुग्धस्य गोपः। किसी किसीके मतमें गौण कर्म्ममें ही षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, दोग्धा दुग्धं गवां हरिः। पाणिनीयोंके अनुसार ऐसे स्थलोंमें प्रधान कर्म्ममें नित्य षष्ठी और गौण कर्म्ममें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, नेता अश्वस्य ग्रामस्य ग्रामं वा। अकर्म्मक धातुके प्रयोगमें कर्त्तामें नित्य षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, साधोर्वृद्धिः, शिशोः सुप्तिः। (१) न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् (पा २।३।६९)। लोकाव्यय (ल+उ+उक+अव्यय) ल=शतृ, शानच्, क्वसु, कानच्, स्यतृ, स्यमान, अव्यय—तुम्, क्त्वा, ल्यप्। तृन्=शीलार्थ तृन्।

कानच्, स्यतृ और स्यमान प्रत्ययोंके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, शतृ—गृहं गच्छन्, जलं पिवन् (१)। शानच्—अन्नं भुञ्जानः, व्याकरणमधीयानः। क्वसु—ओदनं पेचिवान्, ग्रामं जग्मिवान्। कानच्—गुरुं ववन्दानः, शास्त्रं शुश्रुवाणः। स्यतृ—गृहं गमिष्यन्, वेदं पठिष्यन्। स्यमान—गुरुं सेविष्यमाणः, धनं दास्यमानः।

४६। (6) "न तुमुनादेः" (२)। तुमुन्, क्त्वा, ल्यप् और णमुल् प्रत्ययोंके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, तुमुन्—गृहं गन्तुम्, चन्द्रं द्रष्टुम्। क्त्वा—जलं पीत्वा, फलं गृहीत्वा। ल्यप्—व्याकरणमधीत्य, गृहमागत्य। णमुल्—गुरुं सेवं सेवम्, शास्त्रं श्रावं श्रावम्।

४७। (7) "नोदन्तस्य" (२)। उकारान्त कृत्-प्रत्ययोंके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, जलं पिपासुः, रिपून् जिष्णुः, शिलां क्षिपणुः, विपक्षं निराकरिष्णुः, फलं गृहयालुः।

४८। (8) नोकशीलतृन्भविष्यणिनाम्" (२)। उक, शीलार्थक तृन् और भविष्यदर्थक णिन् प्रत्ययोंके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, उक—गृहं गामुकः, जलं वर्षुकः, शत्रुं घातुकः (३)। शीलार्थक तृन्—धनं दाता, अन्नं भोक्ता,

---

(१) "द्विषो विभाषा" (द्विषः शतुर्वा—वा० १५२२)। द्विष्-धातुका विकल्पसे होता है। यथा, सुरं द्विषन्, सुरस्य द्विषन्। (२) न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् (पा २।३।६९)। अकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययोः (पा २।३।७०)। (३) कामुक-शब्दके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, धनस्य कामुकः।

विपक्षं निराकर्त्ता। भविष्यदर्थक णिन्—धनं दायी, घृतं भोजी, गृहं गामी।

४९। (9) "न खलर्थानाम्" (१)। खलर्थ प्रत्ययों (२) के प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, नैतत् सुकरं भवता, नैतद्दुष्करं तेन, सर्व्वमीषत्करं सुधिया, मया सुमर्षणः शत्रुः, त्वया दुःशासनो रिपुः।

५०। (10) "न निष्ठायाः" (१)। निष्ठा प्रत्ययोंके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, क्त—तेन व्याकरणमधीतम्, मया जलं पीतम्, त्वया चन्द्रो दृष्टः। क्तवतु—स गृहं गतवान्, अहं चन्द्रं दृष्टवान्, त्वं वेदमधीतवान्।

५१। (11) "क्तस्य वर्त्तमाने" (३)। वर्त्तमान-कालमें विहित क्त-प्रत्ययके प्रयोगमें (४) षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, राज्ञां मतः, राजभिर्मन्यते इत्यर्थः; सतां पूजितः, सद्भिः पूज्यते इत्यर्थः।

५२। (12) "अधिकरणवाचिनश्च" (५)। अधिकरण-

---

(१) न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् (पा २।३।६९)। (२) सु, दुर् और ईषत् शब्दोंके योगमें धातुके उत्तर जो ख और अन होते हैं, उन्हें खलर्थ प्रत्यय कहते हैं। (३) क्तस्य च वर्त्तमाने (पा २।३।६७)। (४) इच्छार्थक, ज्ञानार्थक और पूजार्थक धातुओंके उत्तर वर्त्तमान कालमें क्त प्रत्यय होता है—"मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च"; अन्यत्र अतीत कालमें क्त-प्रत्यय होता है। (५) पा २।३।६८।

कारकमें विहित क्त प्रत्ययके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, इदमेषां शयितम्, एतदेषामासितम्।

५३। (13) "विभाषा भावे" (१)। भाववाच्य-विहित क्त प्रत्ययके प्रयोगमें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, मम स्नातम्, मम स्थितम्, मम शयितम्, मम जागरितम्। पक्षमें तृतीया। यथा, मया स्नातम् इत्यादि।

५४। (14) "कृत्यानां कर्त्तरि वा" (२)। कृत्य-प्रत्ययों (३) के प्रयोगमें कर्त्तामें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, पुस्तकं तव पाठ्यम्, चन्द्रो मम द्रष्टव्यः, गुरुस्तस्यार्च्चनीयः। पक्षमें तृतीया। यथा, पुस्तकं त्वया पाठ्यम् इत्यादि।

५५। (15) "कर्म्मणि जासिपिष्निप्रहनां हिंसायाम्" (४)। हिंसा अर्थ बोध होनेसे जासि, पिष् और नि तथा प्र पूर्व्वक हन्-धातुके कर्म्ममें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, चौरस्य उज्जासयति, शत्रोः पिनष्टि। नि तथा प्र व्यस्त, समस्त और विपर्य्यस्त (अर्थात् उलटे पुलटे) भावमें रहनेसे भी होती

---

(१) "नपुंसके भावे उपसंख्यानम्"। छात्रस्य हसितम्, मयूरस्य नृत्यम्, कोकिलस्य व्याहृतम्। "शेषविज्ञानात् सिद्धम्" तथा च कर्त्तृविवक्षायां तृतीयापि भवति। छात्रेण हसितमिति।—(काशिका)। (२) पा २।३।७१। (३) "तव्यानीयौ च यच्च ण्यत् क्यप् चेते कृत्यसंज्ञकाः"। मूलमें क्रमसे ण्यत्, तव्य और अनीयके उदाहरण दिये गये हैं। यत् और क्यप्के उदाहरण—शीतलं जलं सर्व्वेषां सर्व्वैः वा पेयम् (Cold water should be druuk by all), हरिः मम मया वा स्तुत्यः (Hari should be prayed by me)।

(४) जासिनिप्रहणनाटक्राथपिषां हिंसायाम् (पा २।३।५६)।

है। यथा, निहन्ति प्रहन्ति निप्रहन्ति प्रणिहन्ति वा चौरस्य। पक्षमें द्वितीया। हिंसा अर्थ न होनेसे षष्ठी नहीं होती।

५६। (16) "वा स्मृत्यर्थदयेशां कर्म्मणि" (१)। स्मरणार्थक धातु तथा दय् और ईश् धातुओंके कर्म्ममें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, पुत्रो मातुः स्मरति, दाता दरिद्रस्य दयते (*is kind*), पिता पुत्रस्य ईष्टे (*The father rules over his son*)। पक्षमें द्वितीया।

५७। (17) "तृप्त्यर्थानां विभाषा करणे" (२)। तृप्त्यर्थक धातुओंके करण-कारकमें विकल्पसे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, नाग्निस्तृप्यति काष्ठानाम्, "अपां हि तृप्ताय न वारिधारा स्वादुः सुगन्धिः स्वदते तुषारा"—नैषध। पक्षमें तृतीया।

५८। (18) "अस्तादस्यात्यतसुभिः" (३)। अस्तात्, असि, आति तथा अतसु प्रत्ययोंके योगमें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, अस्तात्—पुरस्तादुद्यानस्य, उपरिष्टात् मञ्चस्य। असि—पुरो नगरस्य, अधो वृक्षस्य। आति—उत्तरात् समुद्रस्य, दक्षिणात् हिमालयस्य। अतसु—दक्षिणतो ग्रामस्य, उत्तरतो गृहस्य।

५९। (19) "कृत्वसुसुचोः कालाधिकरणे" (४)। कृत्वसु

(१) अधीगर्थदयेशां कर्म्मणि (पा २।३।५२)। अधीगर्थः—स्मरणार्थः। (२) षष्ठी शेषे (पा २।३।५०)। कर्म्मादीनामपि, सम्बन्धमात्रविवक्षायां षष्ठ्येव—भट्टोजिदीक्षितः। (३) षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन (पा २।३।३०)। (४) कृत्वोऽर्थप्रयोगे कालेऽधिकरणे (पा २।३।६४)।

और सुच् प्रत्ययोंके प्रयोगमें काल वाचक शब्दके उत्तर अधिकरणमें षष्ठी विभक्ति (१) होती है। यथा, पञ्चकृत्वो दिवसस्याधीते ( He reads *five times* a day ), सप्तकृत्वो ( *seven times* ) दिवसस्यागच्छति ; सुच्—द्विर्दिवसस्य भुङ्क्ते ( He eats *twice* a day ), त्रिर्दिवसस्य स्वपिति ( He sleeps *thrice* or *three times* a day )।

६०। (20) "एनपा द्वितीया च" (२)। एनप्-प्रत्ययान्त शब्दोंके योगमें षष्ठी और द्वितीया विभक्तियां होती हैं। यथा, दक्षिणेन ( *to the south*) वृक्षवाटिकाया: (*of the orchard*) सर:, दक्षिणेन वृक्षवाटिकां सर: ।

६१। (21) "तुल्यार्थैस्तृतीया च" (३)। तुल्यार्थक शब्दोंके योगमें षष्ठी और तृतीया विभक्तियां होती हैं। यथा, मम तुल्यः, मया तुल्य: ; तव सम:, त्वया सम: ; तस्य सदृशः, तेन सदृश: । (४)

६२। (22) "आशिषि कुशलादिभिश्चतुर्थी च" (५)। आशीर्व्वाद बोध होनेसे कुशल आदि (६) शब्दोंके योगमें षष्ठी

---

(१) बोपदेव और क्रमदीश्वरके मतमें विकल्पसे होती है।

(२) पा २।३।२१। (३) तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयान्यतरस्याम् (पा २।३।७२)। (४) पाणिनिके अनुसार तुला और उपमा शब्दोंके योगमें केवल षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, नास्ति तुला विष्णोः, नास्त्युपमा शिवस्य। (५) चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः (पा २।३।७३)। (६) कुशल, निरामय, हित, सुख, शम्, मद्र, भद्र, अर्थ, पथ्य, आयुष्य और एतदर्थक शब्द।

और चतुर्थी विभक्तियां होती हैं। यथा, कुशलं देवदत्तस्य भूयात्, कुशलं देवदत्ताय भूयात् (*May Devadatta fare well*); निरामयं देवदत्तस्य भूयात्, निरामयं देवदत्ताय भूयात् (*May Devadatta be healthy*); सुखं देवदत्तस्य भूयात, सुखं देवदत्ताय भूयात् (*May Devadatta be happy*)। (१)

६३। (23) "दूरान्तिकार्थैः पञ्चमी च" (२)। दूरार्थक और अन्तिकार्थक शब्दोंके योगमें षष्ठी और पञ्चमी विभक्तियां होती हैं। यथा, दूरं ग्रामस्य, दूरं ग्रामात्; अन्तिकं नगरस्य अन्तिकं नगरात्।

६४। (24) "निमित्ताद्धेतुप्रयोगे" (३)। हेतु-शब्दके प्रयोग रहनेसे निमित्तबोधक शब्दके उत्तर षष्ठी विभक्ति होती है (४)। यथा, अल्पस्य हेतोर्व्वसति, "अल्पस्य हेतोर्बहुहातुमिच्छन् विचारमूढ़: प्रतिभासि मे त्वम्"—रघु।

६५। (25) "सर्व्वनाम्नस्तृतीया च" (४)। हेतु शब्दका प्रयोग रहनेपर निमित्तबोधक सर्व्वनाम शब्दके उत्तर षष्ठी और

(१) आशीर्व्वाद बोध नहीं होनेसे चतुर्थी नहीं होती। यथा, देवदत्तस्य सुखं भवति, देवदत्तस्यायुष्यमस्ति। (२) दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम् (पा २।३।३४)।

(३) षष्ठी हेतुप्रयोगे (पा २।३।२६)। (४) "निमित्तपर्य्यायप्रयोगे सर्व्वासां प्रायदर्शनम्"।—(वार्त्तिक १४७२)। "प्रायग्रहणाद् असर्व्वनाम्न: प्रथमाद्वितीये न स:"—भट्टोजि। बोपदेव और भट्टोजिदीक्षितने यहां तृतीयादि पांच विभक्तियोंका विधान किया है। यथा, ज्ञानेन निमित्तेन ज्ञानाय निमित्ताय ज्ञानात् निमित्तात् ज्ञानस्य निमित्तस्य ज्ञाने निमित्ते वा स: वसति। (४) पा २।३।२७।

तृतीया विभक्तियां होती हैं (१)। यथा, कस्य हेतोः स आगतः, केन हेतुना स आगतः।

## अतिरिक्त।

"सम्बन्ध विवक्षया षष्ठी"। विवक्षा ( वक्ताके बोलनेकी इच्छा ) के कारण कभी कभी दूसरी विभक्तिके स्थानमें षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, तावद् भयस्य भेतव्यं यावद् भयमनागतम् ( *One may be afraid of an evil so long as it does not come* ), यहां पञ्चमीके स्थानमें विवक्षाके कारण षष्ठी हुई है; अज्ञातकुल-शीलस्य वासो देयो न कस्यचित् ( No accomodation should be given to a person of unknown birth and character ), यहां विवक्षाके कारण चतुर्थीके स्थानमें षष्ठी हुई है।

* *N. B.* अंगरेजीके जिन वाक्योंमें "*seems to be*" तथा "*appears to be*" मिलते हैं उन वाक्योंके संस्कृत अनुवादमें षष्ठी विभक्तिका प्रयोग किया जाता है। यथा, He seems to me to be intelligent—सः बुद्धिमान् प्रतिभाति मे; You appear to me not to reason well—विचारमूढ़ः प्रतिभासि मे त्वम्; This boy seems to me to be the germ of great promise—महतस्तेजसो बीजं बालोऽयं प्रतिभाति मे; This seems strange to me—एतच्चित्रमिव मे प्रतिभाति; The universe seems to me to be devoid of anything—शून्यमेव मे प्रतिभाति जगत्; She seems to me to be the best jwell of the female creation—स्त्रीरत्नसृष्टिरपरा प्रतिभाति सा मे।

## सप्तमी ( *Seventh case ending* )।

आधारे च तथा भावे साध्वसाधुप्रयोगतः।
निमित्तात् कर्म्मयोगे च विभक्तिः सप्तमी मता॥

---

(१) बोपदेव, क्रमदीश्वर तथा भट्टोजिदीक्षितने प्रथमा प्रभृति, सातों विभक्तियोंका विधान किया है। यथा, कः हेतुः कं हेतुं केन हेतुना कस्मै हेतवे कस्मात् हेतोः कस्य हेतोः कस्मिन् हेतौ वा सः आगतः।

निर्द्धारणेऽनादरे च तथा स्वाम्यादियोगतः।
सप्तमी च तथा षष्ठी वैयाकरणसम्मता॥
साधुनिपुणयोगेन प्रशंसायाञ्च सप्तमी।
प्रसितोत्सुकयोगेन तृतीया सप्तमी मता॥
दूरार्थान्तिकार्थाच्च स्याद्विभक्तिचतुष्टयम्।
द्वितीया च तृतीया च पञ्चमी सप्तमी तथा॥
हेत्वर्थ शब्दयोगेन तथा सर्व्वा विभक्तयः।
भवन्ति सर्व्वनामभ्य इति शब्दविदां मतम्॥

६६। (1) "सप्तम्यधिकरणे" (१)। अधिकरण-कारकमें सप्तमी विभक्ति होती है। यथा, गृहे तिष्ठति, शय्यायां शेते, नद्यां स्नाति।

६७। (2) "यस्य च भावेन भावलक्षणम्" (२)। जिसके क्रियाके कालके द्वारा दूसरी क्रियाका काल निरूपित होता है, उसके उत्तर सप्तमी विभक्ति होती है (३)। यथा, रवावस्तंगते गतः, रवेरस्तगमनसमकालं गत इत्यर्थः; विधावुदिते समागतः, विधूदयसमकालं समागत इत्यर्थः; रजन्यां प्रभातायां प्रस्थितः, रजनीप्रभातसमकालं प्रस्थित इत्यर्थः। (४)

---

(१) पा २।३।३६। (२) पा २।३।३७। (३) इसको "भावे सप्तमी" (*Nominative Absolnte* or *Absolute case*) भी कहते हैं। सूर्य्ये उदिते पद्मं प्रकाशते (*The sun having risen*, the lotus blooms) यहां सूर्य्यकी क्रियाके (उदित-के) कालके द्वारा दूसरी क्रियाका (प्रकाशतेका) काल निरूपित होता है इसलिये सूर्य्य शब्दमें (भावे) सप्तमी विभक्ति हुई है। (४) *As soon... as, No sooner...than, Scarcely...before* (*or when*)

३७। "वा शोणादेरीप्" (१)। शोण आदि प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ईप् होता है। यथा, शोणी शोणा, चण्डी चण्डा (*a wrathful woman*), अराली अराला (*crooked, bent*), कृपणी कृपणा, कल्याणी कल्याणा, पुराणी पुराणा, उदारी उदारा, विकटी विकटा, विशाली विशाला, विशङ्कटी विशङ्कटा (*great, big*)।

३८। "अवयवादबहुव्रीहौ" (२)। बहुव्रीहि-समास होनेसे अवयव-वाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ईप् होता है। यथा, चन्द्रमुखी चन्द्रमुखा, विधुमुखी विधुमुखा, सुकेशी सुकेशा, अतिकेशी अतिकेशा, ताम्रनखी ताम्रनखा। उपधामें संयुक्त वर्ण रहनेसे केवल आप् होता है। यथा, सुगुल्फा (*a female having pretty ankles*)।

३९। "न संज्ञायां नखमुखाभ्याम्" (३)। संज्ञा बोध होनेसे नख और मुख इन दोनों अवयव-वाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, शूर्पणखा (*Ravan's sister who had finger-nails as wide as winnowing pans*), गौरमुखा (*a fair-faced woman*)। संज्ञा बोध नहीं होनेसे ईप् होता है। यथा, शूर्पनखी (४) राक्षसी (*a Rakshas woman having finger-nails as wide as winnow-*

(१) शोणात् प्राचाम् (पा ४।१।४३)। (२) स्वाङ्गाच्चोपसर्ज्जनादसंयोगोपधात् (पा ४।१।५४)। (३) नखमुखात् संज्ञायाम् (पा ४।१।५८)। (४) पूर्व्वपदात् संज्ञायामगः (पा ८।४।३); शूर्पनखी पद संज्ञा नहीं होनेके कारण इस का न ण नहीं हुआ।

*ing-baskets* ), ताम्रमुखी कन्या ( *a girl having a copper-coloured face* ) ।

४० । "न क्रोड़ादेः" ( १ ) । क्रोड़ आदि अवयव-वाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर ईप् नहीं होता । यथा, सुक्रोड़ा, तीक्ष्ण-खुरा, चारुशिखा, दीर्घशफा ( *having long hoofs* ) । बहुस्वर-विशिष्ट अवयव-वाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर भी ईप् नहीं होता ; यथा, सुजघना ( *having beautiful hips and loins* ) ।

४१ । "न संयुक्तोपधादङ्गादिवर्ज्जात्" ( २ ) । जिन अवयववाचक प्रातिपदिकोंके उपधास्थलमें संयुक्त वर्ण रहता है उनके उत्तर ईप् नहीं होता । यथा, मृगनेत्रा, चारुगुल्फा, लोलजिह्वा । अङ्ग आदिके उत्तर ( विकल्पसे ईप् ) होता है । यथा, कृशाङ्गी कृशाङ्गा, मृदुगात्री मृदुगात्रा, विम्बोष्ठी विम्बोष्ठा, कोकिलकण्ठी कोकिलकण्ठा, कुन्ददन्ती कुन्ददन्ता, चारुकर्णी चारुकर्णा, दीर्घजङ्घी दीर्घजङ्घा, सत्पुच्छी सत्पुच्छा, तीक्ष्णशृङ्गी तीक्ष्णशृङ्गा । ( ३ )

४२ । "न द्व्यधिकस्वरान्नासिकोदरवर्ज्जात्" ( २ ) । जिन

( १ ) न क्रोड़ादिबह्वचः ( पा ४।१।५६ ) । ( २ ) स्वाङ्गाच्चोपसर्ज्जनादसंयोगोपधात् ( पा ४।१।५४ ) । नासिकोदरौष्ठजङ्घादन्तकर्णशृङ्गाच्च ( पा ४।१।५५ ) । अङ्गगात्रकण्ठेभ्यो वक्तव्यम् ( वार्त्तिक ) । ( ३ ) वर्णादनुदात्तात्तोपधात्तो नः । तकारोपध अनुदात्तान्त मुख्यार्थे व्यवहृत वर्णवाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ईप् और त के स्थानमें न होता है । यथा, एत ( *white, of variegated colour* ) एनी एता, श्येत ( *white* ) श्येनी श्येता, हरित हरिणी हरिता, रोहित ( *red* ) रोहिणी रोहिता । किन्तु असिता, पलिता ; पिशङ्गी पिशङ्गा ; कल्माषी, शारङ्गी ( *of variegated colour* ) ।

अवयववाचक प्रातिपदिकोंमें दो से अधिक स्वरवर्ण रहते हैं उनके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, मृगनयना, चन्द्रवदना, चारुदशना (*a woman having beautiful teeth*). पृथुजघना, लोलरसना। नासिका तथा उदरके उत्तर ( विकल्पसे ईप् ) होता है। यथा, तुङ्गनासिकी तुङ्गनासिका ( *a woman having high or elevated nose* ), कृशोदरी कृशोदरा ( *a thin-waisted woman or a woman having a thin waist or belly* )।

४३। "न सह-नञ्-विद्यमानपूर्व्वात्" (१)। सह, नञ् और विद्यमान शब्द पूर्व्वमें रहनेसे अवयववाचक प्रातिपदिकोंके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, सकेशा, अकेशा, विद्यमानकेशा।

४४। "नित्यमूधसष्टेश्च नः" (२)। बहुव्रीहि-समास होनेसे ऊधस् ( *udder* ) शब्दके उत्तर नित्य ईप् होता है और 'टि' के स्थानमें न होता है। यथा, पीनमस्या ऊधः पीनोध्नी ( *a cow with a large udder* ), घटवदस्या ऊधः घटोध्नी ( *a pot-uddered cow or a cow with a full udder*), द्विविधमस्या ऊधः द्विविधोध्नी, अति अस्या ऊधः अत्यूध्नी।

४५। "दामहायनाभ्यां संख्यायाः" (३)। बहुव्रीहि-

---

(१) सहनञ्विद्यमानपूर्व्वाच्च (पा ४।१।५७)। (२) ऊधसोऽनङ् (पा ५।४।१३१); बहुव्रीहेरूधसो ङीष् ( पा ४।१।२५ ); संख्याव्ययादेर्ङीप् ( पा ४।१।२६ )। (३) दामहायनान्ताच्च ( पा ४।१।२७ )। त्रिचतुर्भ्यां हायनस्य णत्वं वाच्यम् ( वा० ५०३८ ); वयोवाचकस्यैव हायनस्य ङीब् णत्वं चेष्यते ( वा० २४४१ )। हायनो वयसि स्मृतः।

समास होनेसे संख्यावाचक शब्दके परवर्त्ती दामन्, हायन इन दोनों प्रातिपदिकोंके उत्तर ईप् होता है। यथा, द्वे अस्या दाम्नी द्विदाम्नी (*a cow tied with two ropes*), त्रीण्यस्या दामानि त्रिदाम्नी, द्वावस्या हायनौ द्विहायनी, त्रिहायणी, चतुर्हायणी, (*four years old*) गौः। हायन-शब्द वयोवाचक नहीं होनेसे ईप् तथा णत्व नहीं होता। यथा, द्विहायना (*standing for two years*), त्रिहायना, चतुर्हायना (*standing for four years*) शाला (*a house*)।

४६। "इदन्ताद्विभाषा" (१)। इकारान्त प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ईप् होता है। यथा, श्रेणी श्रेणिः, राजी राजिः, आली आलिः, कटी कटिः, रात्री रात्रिः, रजनी रजनिः, शारी शारिः, यष्टी यष्टिः, अही अहिः, कपी कपिः, मुनी मुनिः, शकटी शकटिः।

४७। "नित्यं सख्युः" (२)। सखि-शब्दके उत्तर नित्य ईप् होता है। यथा, सखी (*a female friend*)।

४८। "न क्तेः" (१)। क्ति-प्रत्ययसे निष्पन्न इकारान्त प्रातिपदिकोंके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, गतिः, स्थितिः, कृतिः, मतिः, भक्तिः, मुक्तिः, युक्तिः, बुद्धिः। (३)

४६। "वा शक्तिपद्धतिभ्याम्" (४)। शक्ति और

---

(१) बह्वादिभ्यश्च (पा ४।१।४५)। कृदिकारादक्तिनः। सर्व्वतोऽक्तिन्नर्थादित्येके।
(२) सख्यशिश्वीति भाषायाम् (पा ४।१।६२)। (३) ऐसे क्ति-प्रत्ययके अर्थमें (आक्रोशे) अनि प्रत्ययान्त अजननिः (अनुत्पत्तिः)। (४) बह्वादिभ्यश्च (पा ४।१।४५)। सर्व्वतोऽक्तिन्नर्थादित्येके।

पद्धति शब्दोंके उत्तर विकल्पसे ईप् होता है। यथा, शक्ती शक्तिः ( *a spear* ) (१), पद्धती पद्धतिः ( *path, method, course* )।

५०। "पत्युर्नो यज्ञसंयोगे" ( २ )। यज्ञ-संयोग अर्थात् यज्ञके फलभागित्व बोध होनेसे पति इस प्रातिपदिकके उत्तर ईप् होता है और इके स्थानमें न होता है। यथा, वशिष्ठस्य पत्नी, वशिष्ठानुष्ठितयज्ञफलभोक्त्रीत्यर्थः। ग्रामस्य पतिरियम् यहां पति-शब्दके अर्थ अधिकारिणी है यज्ञफलभोक्त्री नहीं इसलिये ईप् और न नहीं हुआ ( ३ )।

५१। "सपत्नीप्रभृतयः" ( ४ )। सपत्नी आदि शब्द निपातन-सिद्ध हैं। यथा, समानः पतिरस्याः सपत्नी ( *co-wife* ), एकः पतिरस्याः एकपत्नी (साध्वी, *a chaste wife* ), वीरः पतिरस्याः वीरपत्नी, वृद्धः पतिरस्याः वृद्धपत्नी, भद्रः पतिरस्याः भद्रपत्नी, पञ्च पतयोऽस्याः पञ्चपत्नी ( द्रौपदी ), पतिरस्त्यस्याः पतिवत्नी ( जीवद्भर्तृका, *a woman whose husband is alive*, अन्यत्र पतिमती पृथिवी ), अन्तरस्त्यस्याः अन्तर्वत्नी ( गर्भिणी, *a pregnant woman* )।

५२। "पदो बहुव्रीहौ" ( ५ )। बहुव्रीहि-समास होनेसे

---

(१) शक्तिः शस्त्रे—अस्त्र अर्थमें। (२) पा ४।१।३३। (३) *The feminine of* पति *is* पत्नी *only in the sense of wife.* किन्तु "विभाषा सपूर्व्वस्य" पूर्व्वमें कोई शब्द रहनेसे पति-शब्दान्त प्रातिपदिकके उत्तर विकल्पसे ईप् और नकारागम होता है। यथा, गृहपतिः गृहपत्नी, दृढ़पतिः दृढ़पत्नी। ( ४ ) नित्यं सपत्न्यादिषु (पा ४।१।३५)। (५) पादोऽन्यतरस्याम् ( पा ४।१।८ )। पच्चमें द्विपात्, विपात् इत्यादि।

पद् इस प्रातिपदिकके उत्तर ईप् होता है। यथा, द्वावस्याः पदौ द्विपदी, त्रयोऽस्याः पदः त्रिपदी। ऐसे चतुष्पदी, शतपदी, बहुपदी। ("टावृचि"। ऋग्वेदका मन्त्र बोध हो तो आप्। यथा, द्विपदा ऋक्।)

५३। "दतश्च"। बहुव्रीहि समास होनेसे दत् इस प्रातिपदिकके उत्तर ईप् होता है। यथा, सुदती, चारुदती, शुभ्रदती, कुन्ददती।

५४। "पाणिगृहीतात् पत्न्याम्" (१) पत्नी अर्थ बोध होनेसे पाणिगृहीत शब्दके उत्तर ईप् होता है। यथा, पाणि-गृहीतोऽस्याः पाणिगृहीती (*espoused by the hand*)। अन्यत्र पाणिगृहीता (*seized by the hand*) नारी। (२)

५५। "वा गुणवाचकादुदन्तात्" (३)। गुणवाचक उकारान्त प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ईप् होता है। यथा, मृद्वी मृदुः, साध्वी साधुः, पट्वी पटुः, गुर्वी गुरुः, लघ्वी लघुः, अण्वी अणुः, स्वाद्वी स्वादुः, बह्वी बहुः (४)। खरु शब्दके (उत्तर ईप्) नहीं होता (५)। यथा, खरुः।

५६। "न संयुक्तोपधात्" (५)। जिन गुणवाचक उकारान्त

---

(१) पाणिगृहीती भार्य्यायाम् (वा० २४८०)। (२) "पूतक्रतोरै च"। पूतक्रतुः (इन्द्रः) पूतक्रतायी (पूतक्रतोः स्त्री, इन्द्राणी ; ईप् तथा अन्तादेश ऐ हुआ है) ; वृषाकप्यग्निकुसितकुसिदानामुदात्तः"। पत्नी अर्थमें—वृषाकपि (हर तथा विष्णु) वृषाकपायी (गौरी तथा लक्ष्मी), अग्नि अग्नायी, कुसित कुसिद (*names of gods*) कुसितायी, कुसिदायी। "मनोरौ वा"। मनोः स्त्री मनावी मनायी मनुः। (३) वोतो गुणवचनात् (पा४।१।४४)। (४) बह्वादिभ्यश्च (पा ४।१।४५)। (५) खरुसंयोगोपधान्न (वा२४६०)। खरुः=पतिंवरा कन्या (*a girl who chooses her husband*)।

प्रातिपदिकोंके उपधाके स्थानमें संयुक्त वर्ण रहता है उनके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, पाण्डुः ( *pale* )।

५७। "नित्यमशिश्वनडुद्भ्याम्" (१)। अशिशु और अनडुह् शब्दोंके उत्तर नित्य ईप् होता है। यथा अशिश्वी नास्त्यस्याः शिशुरित्यर्थः ( *a childless female* ) ; अनडुही (*a cow*)।

५८। "अनड्वाही"। अनड्वाही ( *a barren or childless female* ) निपातनसे सिद्ध होता है।

५९। "उदन्तादूप्" ( २ )। उकारान्त प्रातिपदिकोंके उत्तर ऊप् होता है ; प् इत, ऊ रहता है। यथा, कुरूः ( *a woman of the Kuru country*), कद्रूः, अलाबूः, कर्कन्धूः, ब्रह्मबन्धूः ( *a mean or contemptible Brahman woman* )।

६०। "न रज्ज्वादेः"। रज्जु आदि उकारान्त प्रातिपदिपदिकोंके उत्तर ऊप् नहीं होता। यथा. रज्जुः, धेनुः, आखुः, हनुः, कमण्डलुः, कृकवाकुः. वृत्तबाहुः ( *a woman having well-rounded arms* ), अध्वर्युः ( *a female officiating priest* )।

६१। "विभाषा तन्वादेः"। तनु आदि ( ३ ) उकारान्त प्रातिपदिकोंके उत्तर विकल्पसे ऊप् होता है। यथा, तनूः तनुः, चञ्चूः चञ्चुः।

---

( १ ) सख्यशिश्वीति भाषायाम् ( पा ४।१।६२ )। अशिश्वी शिशुरिक्तायां स्त्रियामेव निपातनम्। ( २ ) ऊङुतः ( पा ४।१।६६ )। पङ्गोश्च ( पा ४।१।६८ ) यथा, पङ्गूः (*a crippled woman*)। (३) तनुश्चञ्चुकरभौरुः काङ्गुपङ्गुप्रियङ्गवः। गण्डुः कुहुरिति प्रोक्तास्तन्वादौ सरयुस्तथा॥

६२। "श्वश्रूः श्वशुरस्य" (१)। श्वशुर-शब्दके स्थानमें निपातनसे श्वश्रू होता है। यथा, श्वशुरस्य जाया श्वश्रूः।

६३। "ऊरोरौपम्ये" (२)। उपमा बोध होनेसे ऊरु इस प्रातिपदिकके उत्तर ऊप् होता है। यथा, रम्भे इवास्या ऊरू रम्भोरूः, करभाविवास्या ऊरू करभोरूः, (*a woman whose thighs resemble the metacarpus i. e. the part of the hand between the wrist and the little finger*), करिकराविवास्या ऊरू करिकरोरूः (*having thighs like the trunk of an elephant*)।

६४। "वामादिपूर्व्वाच्च" (३)। वाम आदि शब्दोंके परवर्त्ती ऊरु इस प्रातिपदिकके उत्तर ऊप् होता है। यथा वामोरूः (*a fair one with charming thighs*), सहितोरूः, सहोरूः, संहितोरूः, लक्षणोरूः, शफोरूः (*a female having thighs like the two divisions of a cow's hoof*)। (४)

---

(१) श्वशुरस्योकाराकारलोपश्च (वा० ५०३९)। (२) ऊरूत्तरपदादौपम्ये (पा ४।१।६९)। (३) संहितशफलक्षणवामादेश्च (पा ४।१।७०)। सहित-सहाभ्यां चेति वक्तव्यम् (वा० २५०३)। (४) कुछ अतिरिक्त उदाहरण, ईप् प्रत्ययान्त—कुरुचरी, मद्रचरी, सौपर्णेयी, कुम्भकारी, ऊरुद्वयसी, ऊरुदघ्नी, ऊरुमात्री, पञ्चतयी, लावणिकी, इत्वरी, नश्वरी स्त्रैणी, पौंस्नी, तरुणी, तलुनी, नर्त्तकी, ताम्रमुखी (किन्तु गौरमुखा), वृषली (शूद्रकी स्त्री), शार्ङ्गरवी (शृङ्गरु ऋषिके वंशकी स्त्री), बैदी (बिद ऋषिके वंशकी कन्या), सुत्वानमतिक्रान्ता अतिसुत्वरी, अतिक्रान्ता धीवानम् अतिधीवरी, यमास्य दृष्टवती यमास्यदृश्वरी, हरिं दृष्टवती हरिदृश्वरी, पीवरी (*a stout woman*), शर्व्वरी (*night*), नृ नर नारी, (किन्तु नरस्य स्त्री नरी), वस्त्रक्रीती (*a wife purchased with cloth*)

## EXERCISE.

1. Give the feminine forms of :—अश्व, उदच्, कृशोदर, खनक, तस्थिवस्, चटक, गायक, सुकण्ठ, युवन्, श्वन्, सुगात्र, मृगनयन, श्वशुर, सूर्य्य, मघवन्, मत्स्य, राजन्, रजक, सखि, प्राच्, प्रत्यच्, विद्वस्, मनुष्य, महत्, पतत्, पतिवत्, रञ्जक, बिम्बोष्ठ, पृच्छत्, चारुनेत्र, जग्मिवस्, अवाच्, अनडुह्, आयात्, कनिष्ठ, साधु, इन्द्र, मातुल, आचार्य्य, नापित, गोपालक, कृशाङ्ग, कर्कन्ध, आखु।

2. Mention a few words that have more than one feminine forms with different meanings.

3. Explain the words पाणिगृहीती, पाणिगृहीता and पाणिग्रहीती.

4. How are the feminine forms of words ending in शतृ formed ? Quote the rules and give examples.

5. Correct the following showing reasons :—भुजङ्गिनी, भयङ्करी, मातङ्गिनी, सम्राज्ञी, पीतवाससी।

6. Substitute one feminine word for each of the following :—रुद्रस्य जाया ; रम्भे इवास्या ऊरू ; बहवो राजानो ययोः ते ; नास्ति केशो यस्याः सा ; घटवदस्या ऊधः ; वीरः पतिरस्याः ; महत् अरण्यम् ; द्वावस्या हायनौ ; यवनानां लिपिः ; स्थूलमङ्गमस्याः।

7. Give single Sanskrit words for :—A woman having a slender waist ; The wife of a holy preceptor ; A spiritual preceptress ; A woman having thighs like the trunk of an elephant ; A woman of the Vaishya tribe ; The wife of a Vaishya ; The wife of a horse-groom ; A childless female.

---

किन्तु धनक्रीता ( *a wife purchased by money* ), विलोकी, किन्तु विफला, वानीका। आप्प्रत्ययान्त—मन्द मन्दा (कन्या), विलात विलाता (कन्या) ; विकल्प रूप—रोहिती रोहिणी रोहिता ( नक्षत्र, हरिणी ), गोपी, गोपा (स्वयं गोपालिका)। "वयसि प्रथमे"—कुमारी, किशोरी ; "वयस्यचरम इति वाच्यम्" वधूटी चिरण्टी (*a female in the second stage of life*) ; किन्तु स्थविरा, वृद्धा। "क्तादल्पाख्यायाम्"—अभ्रलिप्ती द्यौः, *the sky slightly covered with clouds.* अल्पत्व बोध न होनेसे—चन्दनलिप्ता अङ्गना, *a woman besmeared with sandal*

# समास ( Compounds ) ।

## साधारण-नियम ।

१ । "एकपदीभावः समासः" । दो अथवा बहु पदोंके एकपदीभाव अर्थात् एकपद हो जानेको समास कहते हैं ।

२ । "लुक् विभक्तेः" ( १ ) । समासके अन्तर्गत सभी पदोंकी विभक्तियोंका लोप होता है । यथा, राज्ञः पुत्त्रः = राजपुत्त्र + सु = राजपुत्त्रः ।

३ । "नस्य लोपः पूर्व्वस्य" ( २ ) । समास होनेसे पूर्व्व पदके अन्तस्थित न्-का लोप होता है । यथा, राज्ञः पुत्त्रः = राजन् + पुत्त्रः = राजपुत्त्रः ।

४ । "परस्य स्वरे" ( ३ ) । स्वरवर्ण परे रहनेसे परपदके अन्तस्थित न्-का लोप होता है ( ४ ) । यथा, महान् राजा = महाराजन् + अ = महाराजः ।

५ । "लोपोऽवर्णेवर्णयोः" ( ५ ) । स्वरवर्ण परे रहनेसे अवर्ण तथा इवर्णका लोप होता है । यथा, महाराजन् + अ = महाराज + अ = महाराजः, प्रियः सखा = प्रियसखि + अ = प्रियसखः ।

---

( १ ) सुपो धातुप्रातिपदिकयोः ( पा २।४।७१ ) । समासे सुब् विभक्तौ लुंक् तद्धिताख्यातयोरपि ।—प्रयोगरत्नमाला । ( २ ) नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ( पा ८।२।७ ) । ( ३ ) नस्तद्धिते ( पा ६।४।१४४ ) । ( ४ ) कप् प्रत्यय परे रहनेसे भी परपदके अन्तस्थित न का लोप होता है । ( ५ ) यस्येति च ( पा ६।४।१४८ ) ।

६। "अकारो नञो हलि" (१)। हल्वर्ण परे रहनेसे नञ् के स्थानमें अ होता है। यथा, न जातः अजातः (*not born*)।

७। "अन् स्वरे" (२)। स्वरवर्ण परे रहनेसे नञ् के स्थानमें अन् होता है। यथा, न उपायः अनुपायः ; न इच्छा अनिच्छा (*reluctance*)।

८। "टेर्लोपो डिति" (३)। डकारेत् प्रत्यय परे रहनेसे टिका लोप होता है।

९। "तेर्विंशतेः" (४)। विंशतिशब्दके ति-अंशका लोप होता है।

१०। "ह्रस्वावन्ते गोस्त्रियावन्यार्थे" (५)। जहां दूसरा पदार्थका बोध होता है वहां अन्तस्थित गो-शब्द तथा स्त्रीप्रत्यय ह्रस्व हो जाते हैं। यथा, शीता (*cold*) गौ (*rays or fragrance*) र्यस्य स शीतगुः (*the moon, camphor*); ध्वस्ता (*overcome*) माया (*illusion*) यस्य स ध्वस्तमायः ; काली तनूर्यस्य स कालतनुः।

११। "स्त्री नेयसुनः" (६)। ईयसुनके परवर्त्ती स्त्रीप्रत्यय ह्रस्व नहीं होता। यथा, बह्व्यः प्रेयस्यो यस्य स बहुप्रेयसी (*one having many beloved wives*)।

---

(१) नलोपो नञः (पा ६।३।७३)। (२) तस्मान्नुडचि (पा ६।३।७४)। (३) टेः (पा ६।४।१४३)। (४) ति विंशतेर्डिति (पा ६।४।१४२)। (५) गोस्त्रियोरुपसर्ज्जनस्य (पा १।२।४८)। (६) ईयसो बहुव्रीहेर्नेति वाच्यम् (वा० ६९६)।

१२। "समासाः प्रातिपदिकानि" (१)। समास होनेसे समस्त भाग प्रातिपदिक होता है अर्थात् फिर उसके उत्तर नयी विभक्ति होती है। यथा, तुङ्गा नासिका यस्य स तुङ्गनासिकः, तं तुङ्गनासिकम् तेन तुङ्गनासिकेन इत्यादि।

१३। "विशेष्यलिङ्गमन्यार्थे"। जहां दूसरा पदार्थका बोध होता है वहां समस्त भाग विशेष्य लिङ्ग होता है। यथा, सफलकामो नरः, सफलकामा नारी, सफलकामं कलत्रम्।

१४। "नपुंसकैकवचने समाहारे" (२)। समाहार समास होनेसे समस्त भाग नपुंसक लिङ्ग और एकवचनान्त होता है। यथा, करश्च चरणश्च करचरणम्।

१५। "पुंवद्भावः सर्व्वनाम्नः" (३)। समासमें स्त्री-लिङ्ग सर्व्वनाम शब्दका पुंवद्भाव अर्थात् पुंलिङ्गके सदृश सरूप होता है। यथा, सर्व्वासां पतिः सर्व्वपतिः।

१६। "महतो महा विशेष्ये" (४)। विशेष्य शब्द परे रहनेसे महत्-शब्दके स्थानमें महा होता है। यथा, महत् जलम् महाजलम्; महान् पुरुषः महापुरुषः; महती बुद्धिः महाबुद्धिः।

"समर्थः पदविधिः"। परस्पर अन्वय अर्थात सम्बन्धयुक्त दो अथवा दोसे अधिक पद एकपदके ऐसे व्यवहृत हो तो इस एकपदीकरण को समास कहते हैं। किसी

---

(१) कृत्तद्धितसमासाश्च (पा १।२।४६)। (२) स नपुंसकम् (पा २।४।१७)। (३) सर्व्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावो वक्तव्यो दक्षिणोत्तरपूर्व्वाणामित्यवमर्थम् (वा० १३७६)। (४) आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः (पा ६।३।४६)।

समासके अन्तर्गत पदोंको पृथक करनेको व्यास कहते हैं। जिन पदोंमें समास किया जाता है उन्हें समस्यमान पद कहते हैं। समासनिष्पन्न पद को समस्तपद कहते हैं। समस्तपदके सर्व्वप्रथम पदको पूर्व्वपद और सर्व्वशेष पदको उत्तरपद कहते हैं। समास करना और नहीं करना इच्छाधीन है। जिन पदोंमें परस्पर अन्वय अर्थात् सम्बन्ध रहता है उन्हींका समास होता है। यथा, गङ्गायाः जलम् = गङ्गाजलम्, बन्धोः वाक्यम् = बन्धुवाक्यम्। द्वन्द्व समासमें ऐसा सम्बन्ध न रहने पर भी वहां साहित्यरूप अन्वय समझ लेना चाहिये। परस्पर सम्बन्धरहित पदोंका समास नहीं होता किन्तु "श्रुतदेहविसर्ज्जनः पितुः", "रतेर्गृहीतानुनयेन" इत्यादि स्थलोंमें पितुः पदके साथ देहः पदका रतेः पदके साथ अनुनयः पदका सम्बन्ध अर्थात् आकाङ्क्षा रहने पर भी शीघ्र अर्थबोध होनेके कारण परस्पर सम्बन्धरहित श्रुत तथा गृहीत पदोंके साथ देहविसर्ज्जन तथा अनुनय पदोंका समास हुआ है। प्राचीन वैयाकरणोंने ऐसे समासको "सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात् समासः" कहा है।

"समासश्चतुर्विधः।" पाणिनिके अनुसार समास चार प्रकारके हैं। अव्ययीभाव, तत्पुरुष, बहुव्रीहि और द्वन्द्व। इनके मतमें कर्म्मधारय और द्विगु तत्पुरुष-समासके अन्तर्गत हैं। दूसरे वैयाकरणोंने कर्म्मधारय और द्विगु स्वतन्त्र समास मानकर समास छः प्रकार कहते हैं।

## अव्ययीभाव-समास (Indeclinable Compounds (१))।

**१। "अव्ययीभावः" (२)। इस प्रकरणमें जो समास विहित होता है उसका नाम अव्ययीभाव है।**

**२। "नपुंसकमव्ययीभावे" (३)। अव्ययीभाव समास होनेसे समस्त भाग नपुंसकलिङ्ग होता है। यथा, कूलस्य**

(१) अंग्रेजीमें अव्ययीभाव समासको किसी किसीने *Adverbial compounds* कहते हैं किन्तु यह ठीक नहीं। (२) पा २।१।५। (३) अव्ययीभावश्च (पा २।४।१८)।

समीपम् उपकूलम् ( *near the bank* ). हरौ अधिहरि ( *in Hari* )।

३। "अदन्ताद्विभक्तेरपञ्चम्या मः" (१)। अकारान्त अव्ययीभावके परवर्त्ती विभक्तिके स्थानमें म् होता है। यथा, कृष्णस्य समीपम् उपकृष्णम् ( *near Krishna* ); कृष्णमधिकृत्य प्रवृत्ता कथा, अधिकृष्णम् ( *with reference to Krishna* )। पञ्चमीके स्थानमें नहीं होता। यथा, कृष्णस्य समीपात् आगतः. उपकृष्णात् आगतः।

४। "विभाषा तृतीयासप्तम्योः" (२)। ( अकारान्त अव्ययीभावके परवर्त्ती ) तृतीया और सप्तमी विभक्तिके स्थानमें विकल्पसे ( म् ) होता है। यथा, उपकृष्णम् उपकृष्णेन कृतम् ; उपकृष्णम् उपकृष्णे निधेहि।

५। "लुक् परात्" (३)। अकारान्त भिन्न अव्ययीभावके परवर्त्ती विभक्तिका लोप होता है। यथा, शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति ( *to the best of one's power* )।

---

(१) नाव्ययीभावादतोऽम् त्वपञ्चम्याः ( पा २।४।८३ )। अव्ययीभाव-समाससे निष्पन्न पद अव्यय होता है और उसके उत्तर सब विभक्तियोंका लोप होता है ; केवल अकारान्त अव्ययीभावके परवर्त्ती विभक्तिके स्थानमें म् होता है ; तृतीया तथा सप्तमी विभक्तिके स्थानमें विकल्पसे म होता है और पञ्चमी विभक्तिका लोप नहीं होता और उसके स्थानमें म् भी नहीं होता। यथा, उपकूलं वृक्षः, उपकूलं वृक्षाः, उपकूलं उपकूलेन वा वृक्षेण, उपकूलं वृक्षाय, उपकूलात वृक्षात, उपकूलं वृक्षस्य, उपकूलं उपकूले वा वृक्षे, हे उपकूलं वृक्ष। (२) तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् ( पा २।४।८४ )। (३) अव्ययीभावश्च ( पा १।१।४१ ); अव्ययादाप्सुपः ( पा २।४।८२ )।

६। "सुपाव्ययं समीपादौ" (१)। समीप आदि (२) अर्थोंमें सुबन्त पदके साथ अव्ययका समास होता है। यथा, समीप (*proximity*)—गृहस्य समीपम् उपगृहम्, गङ्गायाः समीपम् उपगङ्गम्; अभाव (*absence*)—विघ्नस्याभावः निर्विघ्नम्, मक्षिकाणाम् अभावः निर्मक्षिकम् (ऐसे भिक्षाया: अभावः दुर्भिक्षम्); अत्यय (*end*)—हिमस्यात्ययः अतिहिमम् (*the end of the cold season, after the wintry season*), बाधाया अत्ययः अतिबाधम्; असम्प्रति (*improper at present*)—निद्रा सम्प्रति न युज्यते अतिनिद्रम् (*sleep is not proper now, past sleeping time*), शोकः सम्प्रति न युज्यते अतिशोकम्; पश्चात् (*behind*)—रथस्य पश्चात् अनुरथम् गृहस्य पश्चात् अनुगृहम्; योग्यता (*fitness*)—रूपस्य योग्यम् अनुरूपम् (*in a fitting manner, in conformity with*), कूलस्य योग्यम् अनुकूलम्; वीप्सा (*repetition*)—दिनं दिनं प्रति प्रतिदिनम् (*every day*), गृहं गृहं प्रति प्रतिगृहम्; अनतिवृत्ति (*not going beyond*)—शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति, ज्ञानमनतिक्रम्य यथाज्ञानम्; आनुपूर्व्य (*succession in order*)—ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येण अनुज्येष्ठम् (*beginning in*

---

(१) अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु (पा २।१।६)। (२) समीप, अभाव, अत्यय, असम्प्रति, पश्चात, योग्यता, वीप्सा, अनतिवृत्ति, आनुपूर्व्य, विभक्ति, सादृश्य, यौगपद्य, साकल्य, समृद्धि, पर्य्यन्त इत्यादि।

*order from the eldest, according to seniority* ), **वर्णानाम् आनुपूर्व्व्येण अनुवर्णम्** ; **विभक्त्यर्थे** ( *in the sense of a case-ending* )—**हरौ अधिहरि** (*in, with reference to or concerning Hari* ), **गृहे अधिगृहम्** ।

७। "सहः सोऽकाले" (१)। अव्ययीभाव समासमें सह-शब्दके स्थानमें स होता है। यथा, **सादृश्य** (*similarity*) —**हरेः सदृशं सहरि** ( *like Hari* ) ; **यौगपद्य** ( *occurring at the same time, simultaneousness*)—**चक्रेण युगपत् सचक्रम्** ( *simultaneously with or along with the disc or wheel* ) ; **साकल्य** (*entirety*)—**तृणमप्यपरित्यज्य सतृणम्** ( *without leaving even grass* ) ; **समृद्धि** ( *prosperity* )—**मद्राणां** ( *of the Madras* ) **समृद्धिः** ( *prosperity* ) **सुमद्रम्** ( ऐसे—**भिक्षाणां समृद्धिः सुभिक्षम्** किन्तु **क्षत्राणां सम्पत्तिः योग्यस्वभावः सक्षत्रम्** *work befitting a Kshatriya, Cf.* **तेन सक्षत्रम् आचरितम्** *He has acted like a Kshatriya* ) ; **पर्य्यन्त** (*limit*)—**अग्निग्रन्थपर्य्यन्तमधीते साग्नि**। (२) कालबोध होनेपर नहीं होता। यथा, **सहपूर्व्वाह्णम्, सहापराह्णम्** ।

---

(१) अव्ययीभावे चाकाले ( पा ६।३।८१ )। (२) दुर्ब्भिक्ष ( *adversity* )—यवनानां व्यृद्धि दुर्यवनम् ( *adversity of the Yavans* ) ; शब्द-प्रादुर्भाव—हरि-शब्दस्य प्रकाशः इतिहरि ; कारकार्थे ( *in the sense of a case* )—आत्मानमधिकृत्य अध्यात्मम् (*on the soul, referring to the Self*), कृष्णमधिकृत्य अधिकृष्णम्। अव्ययीभाव-समासमें समस्यमान पदोंसे विग्रह-वाक्य नहीं बनता। यथा,

८। "यावदवधारणे" (१)। 'अवधारण' (अर्थात् निर्द्दिष्ट परिमाण, *definite measure*) बोध होनेपर सुबन्त पदके साथ यावत् इस अव्यय शब्दका समास होता है। यथा, यावदमत्रं (अमत्रं=पात्रं भाजनं भोजनपात्रं वा, *dishes*) ब्राह्मणान् आमन्त्रयस्व, यावन्ति अमत्राणि सन्ति (पञ्च षड् वा) तावतो (ब्राह्मणान्) आमन्त्रयस्वेत्यर्थः ; यावन्तः श्लोकास्तावन्तः अच्युतप्रणामाः = यावच्छ्लोकम् अच्युतप्रणामाः (*bowing to Achyuta as many times as there are Slokas*)। 'अवधारण' का बोध नहीं होनेसे समास नहीं होता। यथा, यावद् दत्तं तावद् भुक्तम्।

९। "विभाषा बहिरादिः पञ्चम्या" (२)। पञ्चम्यन्त पदोंके साथ बहिस् आदि (३) शब्दोंका विकल्पसे समास होता है। यथा बहिर्ग्रामं ग्रामाद् बहिः, प्रागुपवनं उपवनात् प्राक्।

१०। "आङ् मर्य्यादाभिविध्योः" (४)। 'मर्य्यादा' और 'अभिविधि' (५) का बोध होनेसे सुबन्त पदोंके साथ

---

दुर्भिक्षम् इस समस्त पदका विग्रह-वाक्य भिक्षायाः दुर् न होकर भिक्षायाः अभावः होता है। इस लिये अव्ययीभाव-समास 'अस्वपद-विग्रह' है और ऐसे समासको नित्य-समास भी कहते हैं। (१) पा २।१।८ (२) अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या (पा २।१।१२)। (३) बहिस्, प्राच्, अवाच्, प्रत्यच्, अप्, परि इत्यादि। (४) पा २।१।१३। (५) तेन विना मर्य्यादा, तत्सहितोऽभिविधिः। मर्य्यादा—आमुक्ति, आ मुक्तेः, संसारः। अभिविधि—आबालम्, आ बालेभ्यः, हरिभक्तिः ; आसकलम्, आ सक-

आङ् इस अव्ययका विकल्पसे समास होता है। यथा, आपाटलिपुत्त्रम्, आ पाटलिपुत्त्रात्, वृष्टो देवः; आकुमारम्, आ कुमारेभ्यः, यशः कालिदासस्य।

११। "लक्ष्येणाभिप्रती आभिमुख्ये" (१)। 'आभिमुख्य' बोध होनेसे लक्ष्यवाचक सुबन्त पदके साथ अभि तथा प्रति इन दोनों अव्ययोंका विकल्पसे समास होता है। यथा, अभ्यग्नि, अग्निम् अभि, शलभाः पतन्ति; प्रत्यग्नि, अग्निं प्रति।

१२। "यस्य चायामस्तेनानुः" (२)। जिसका दैर्घ्य बोध हो उसके साथ 'अनु' इस अव्ययका विकल्पसे समास होता है। यथा, अनुगङ्गम्, गङ्गाया अनु, वाराणसी; गङ्गा-दैर्घ्यसदृशदैर्घ्योपलक्षिता इत्यर्थः।

१३। "पारमध्यौ षष्ठ्या" (३)। षष्ठ्यन्त पदके साथ पार तथा मध्य शब्दोंका विकल्पसे अव्ययीभाव-समास होता है। यथा, समुद्रस्य पारं पारेसमुद्रम्; गङ्गाया मध्यं मध्ये-गङ्गम्। एकारका आगम निपातनसे है। पक्षमें षष्ठीसमास।

१४। "संख्या नदीभिः समाहारे" (४)। 'समाहार'

---

त्वात्, ब्रह्म। "आपाटलिपुत्त्रम्, आ पाटलिपुत्त्रात्, वृष्टो देवः" यहां 'आ' का अर्थ मर्य्यादा और अभिविधि दोनों ही हो सकते हैं; पाटलिपुत्त्रमें वर्षा नहीं हुई केवल उसके अव्यवहित पूर्व्व स्थान तक वर्षा हुई ऐसे अर्थमें मर्य्यादा और पाटलिपुत्त्रमें भी वर्षा हुई ऐसे अर्थमें अभिविधि समझना। (१) लक्षणेनाभिप्रती आभिमुख्ये (पा २।१।१४)। (२) यस्य चायामः (पा २।१।१६)। (३) पारे मध्ये षष्ठ्या वा (पा २।१।१८)। (४) नदीभिश्च (पा २।१।२०); समाहारे चायमिष्यते (वा० १२४६)।

बोध होनेसे नदीवाचक सुबन्त पदोंके साथ संख्यावाचक शब्दोंका अव्ययीभाव समास होता है। यथा, तिसृणां गङ्गानां समाहारः त्रिगङ्गम्; पञ्चनदम्, सप्तगोदावरम्।

१५। "अन्यपदार्थे च संज्ञायाम्" (१)। 'संज्ञा' बोध होनेसे और अन्य पदार्थ प्रतीयमान होनेसे नदीवाचक शब्दके साथ सुबन्त पदका अव्ययीभाव समास होता है। यथा, उन्मत्ता गङ्गा यस्मिन् उन्मत्तगङ्गम्, उन्मत्तगङ्गं नाम देशः (*the country where the Ganges is furious*); ऐसे—लोहितगङ्गम्, तुष्णीगङ्गम्, शनैर्गङ्गम् (२)। इमानि देश-विशेषनामानि।

१६। "तिष्ठद्गुप्रभृतीनि" (३)। अव्ययीभाव समासमें तिष्ठद्गु आदि (४) शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, तिष्ठन्ति गावो यस्मिन् काले दोहाय तिष्ठद्गु (*at the time when cows stand for milking*); आयन्ति यस्मिन् काले गावो गोष्ठम् आयतीगवम् (*at the time when cows return home*)।

---

(१) पा २।१।२१। (२) अव्ययीभाव समास प्रधानतः पूर्व्वपदार्थ प्रधान है, किन्तु यहां अव्ययीभाव-समास-निष्पन्न पद बहुव्रीहिके ऐसे अन्यपदार्थप्रधान हैं। (३) पा २।१।१७। (४) तिष्ठद्गु, वहद्गु, आयतीगवम्, खलेयवम्, खलेबुसम्, लूनयवम्, लूयमानयवम्, पूतयवम्, पूयमानयवम्, संहृतयवम्, संह्रियमाणयवम्, संहृतबुसम्, संह्रियमाणबुसम्, समभूमि, समपदाति, सुषमम्, विषमम्, दुःषमम्, निःषमम्, अपसमम्, आयतीसमम्, प्रौढम्, पापसमम्, पुण्यसमम्, प्राह्णम्, प्ररथम्, प्रमृगम्, प्रदक्षिणम्, अपरदक्षिणम्, सम्प्रति, असम्प्रति।

१७। "शरदादेरन्" (१)। अव्ययीभाव समास होनेसे 'शरद्' आदि (२) शब्दोंके उत्तर अन् होता है; न् इत्, अ रहता है। यथा, उपशरदम्, प्रतिदिशम्, आहिमवतम्, अनुदृशम्।

१८। "जरया जरस्" (३)। अन् होनेपर जरा-शब्दके स्थानमें जरस् होता है। यथा, उपजरसम् (जरायाः समीपम्, *towards old age*)।

१९। "सरजसोपशुने" (४)। 'सरजस' और 'उपशुन' निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, रजोऽप्यपरित्यज्य सरजसम्, शुनः समीपम् उपशुनम्।

२०। "प्रति-परः-समनुभ्योऽक्ष्णः" (५)। प्रति, परस्, सम्, अनु इनके परवर्त्ती अक्षि-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, प्रत्यक्षम् (*before one's eyes*), परोक्षम् (*out of sight*), समक्षम् (*in presence of, before the very eyes*), अन्वक्षम् (*afterwards*)।

२१। "अनन्तात्" (५)। अन्-भागान्त शब्दोंके उत्तर अन् होता है। यथा, उपराजम्, अध्यात्मम्, प्रत्यध्वम्।

---

(१) अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः (पा ५।४।१०७)। (२) शरद्, विपाश्, अनस्, मनस्, अनुडुह्, उपानह्, दिव्, हिमवत्, हिरुक्, विद्, सद्, दिश्, दृश्, विश्, चेतस्, चतुर्, त्यद्, तद्, यद्, कियत्, जरा। (३) जराया जरसन्यतरस्याम् (पा ७।२।१०१)। (४) अचतुरविचतुरसुचतुरस्त्रीपुंसधेन्वनडुहर्क्सामवाङ्मनसाक्षिभ्रुवदारगवोर्वष्ठीवपदष्ठीवनक्तन्दिवरात्रिन्दिवाहर्दिवसरजसनिःश्रेयसपुरुषायुषद्व्यायुषत्र्यायुषर्ग्यजुषजातोक्षमहोक्षवृद्धोक्षोपशुनगोष्ठश्वाः (पा ५।४।७७)। (५) अनश्च (पा ५।४।१०८); अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच्।

२२। "वा नपुंसकात्" (१)। नपुंसक अन्-भागान्त शब्दोंके उत्तर विकल्पसे अन् होता है। यथा, उपचर्म्मम् उपचर्म्म (*near the skin*)।

२३। "गिरिनदीपौर्णमास्याग्रहायणीभ्यः" (२)। गिरि, नदी, पौर्णमासी और आग्रहायणी शब्दोंके उत्तर विकल्पसे अन् होता है। यथा, उपगिरम्, उपगिरि; उपनदम् उपनदि; उपपौर्णमासम्, उपपौर्णमासि; उपाग्रहायणम्, उपाग्रहायणि।

२४। "स्पर्शान्ताच्चापञ्चमात्" (३)। पञ्चम भिन्न स्पर्शवर्णान्त शब्दोंके उत्तर विकल्पसे अन् होता है। यथा, उपदृशदम् उपदृशत्, अनुसमिधम् अनुसमित्।

२५। "प्रतेरुरसः सप्तमीस्थात्" (४)। 'प्रति' शब्दके परवर्त्ती सप्तम्यर्थमें वर्त्तमान उरस्-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, उरसि प्रत्युरसम्।

२६। "अनुगवमायामे" (५)। आयाम अर्थात् दैर्घ्यका बोध होनेसे 'अनुगवम्" पद निपातनसे सिद्ध होता है। यथा, गोः पश्चात् अनुगवम् (*in accordance with the length of the cow*)। (६)

---

(१) नपुंसकादन्यतरस्याम् (पा ५।४।१०९)। यथा, प्रत्यहं, प्रत्यहः (*every day*)। (२) नदीपौर्णमास्याग्रहायणीभ्यः (पा ४।४।११०); गिरेश्चसेनकस्य (पा ५।४।११२)। (३) झयः (पा ५।४।१११)। (४) पा ५।४।८२। (५) पा ५।४।८३। (६) अव्ययीभाव समाससे निष्पन्न पद विशेष्य (*noun*), विशेषण (*adjective*), तथा क्रिया-विशेषण (*adverb*) हो सकते हैं।

## तत्पुरुष-समास (Dependent or Determinative Compounds)।

१। "तत्पुरुषः" (१)। इस प्रकरणमें जो समास विहित होता है उसका नाम तत्पुरुष है।

२। "परलिङ्गं तत्पुरुषे" (२)। तत्पुरुष-समास होनेसे समस्त भाग परपदके लिङ्गको प्राप्त होता है। (३)

३। "रात्राह्नाहाः पुमांसः" (४)। तत्पुरुष-समास होनेसे समस्त भागके अन्तस्थित रात्र, अह्न तथा अह पुंलिङ्ग होते हैं।

४। "रात्रं नपुंसकं संख्यापूर्व्वम्" (५)। संख्यावाचक शब्द पूर्व्वमें रहनेसे रात्र नपुंसक होता है।

५। "पुण्याद्हः" (६)। पुण्य-शब्दके परवर्त्ती अह नपुंसक होता है।

६। "द्वितीया श्रितादिभिः" (७)। श्रित आदि (८)

---

(१) पा २।१।२२। तत्पुरुष-समास उत्तरपदार्थप्रधान है। तत्पुरुष समासमें अर्थके अनुसार पूर्व्व पद द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी, सप्तमी इनमेंसे किसी एक विभक्तिसे युक्त होकर परवर्त्ती प्रथमान्त पदके साथ समास होता है। इस लिये द्वितीयादिक्रमसे तत्पुरुष समास छ प्रकारके हैं। (२) परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः (पा २।४।२६)। (३) वचनको भी प्राप्त होता है। (४) रात्राह्नाहाः पुंसि (पा २।४।२९)। (५) संख्यापूर्व्वं रात्रं क्लीबम् (पाणिनीय लिङ्गानुशासन)। (६) पुण्यसुदिनाभ्यामह्नो नपुंसकत्वं वक्तव्यम् (वा १५५३)। (७) द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः (पा २।१।२४)। श्रितादिषु गमिगाम्यादीनामुपसंख्यानम् (वा १२४७)। (८) आश्रित-श्रित-विद्वांसोऽतीतात्यस्तबुभुक्षवः। आपन्न-पतित-प्राप्त-गमिगामी-बुभुक्षवः॥—श्रीरामतर्कवागीश।

सुबन्त पदोंके साथ द्वितीयान्त पदका समास होता है। यथा, कष्टं श्रितः कष्टश्रितः, दुःखमतीतः दुःखातीतः, कूपं पतितः कूपपतितः, गृहं गतः गृहगतः, तुहिनमत्यस्तः तुहिनात्यस्तः (*one who has overcome or is overcoming the cold*), सुखं प्राप्तः सुखप्राप्तः, सुखमापन्नः सुखापन्नः, ग्रामं गामी ग्रामगामी (१), अन्नं बुभुक्षुः अन्नबुभुक्षुः, वेदं विद्वान् वेदविद्वान्।

७। "खट्वा क्तेन कुत्सायाम्" (२)। निन्दा बोध होनेसे क्त-प्रत्यय निष्पन्न सुबन्त पदके साथ द्वितीयान्त खट्वा शब्दका समास होता है। यथा, खट्वारूढः (*a wicked or silly fool*), उत्पथप्रस्थित इत्यर्थः (३)। नित्य समास।

८। "काला अत्यन्तसंयोगे" (४)। अत्यन्त-संयोग (*duration*) बोध होनेसे सुबन्त पदके साथ द्वितीयान्त काल-वाचक सुबन्त पदका समास होता है। यथा, मुहूर्त्तं सुखम् मुहूर्त्तसुखम् (*happiness lasting for a moment, momentary pleasure*), मासं गम्यः मासगम्यः, वर्षं भोग्यः वर्षभोग्यः (*to be endured for a year*); मुहूर्त्तं मासं वर्षं व्याप्य इत्यर्थः।

---

(१) *Also*, ग्रामं गमी ग्रामगमी (*one who will go to the village*)। (२) खट्वा क्षेपे (पा २।१।२६)। (३) खट्वारूढः पद निन्दावाचक रूढ़ शब्द 'खट्वारूढ़' शब्दके प्रथमाएकवचनका है। नित्यसमास होनेके हेतु इसका समास-वाक्य 'खट्वाम् आरूढ़ः' होना ठीक नहीं हैं; कारण, "सवाक्यो यः समासः स्यात् स विकल्पः सुसम्मतः। वाक्याभावे तु नित्यं स्यादिति शब्दविदो विदुः॥ (४) अत्यन्त-संयोगे च (पा २।१।२९)।

९। "तृतीया पूर्व्वादिभिः" (१)। पूर्व्व आदि सुबन्त पदोंके साथ तृतीयान्त पदका समास होता है। यथा, मासेन पूर्व्वः मासपूर्व्वः (*prior by a month, a month before*), वर्षेण अवरः वर्षावरः (*younger by a year*), वाचा कलहः वाक्कलहः (*quarrel in words*), गुड़ेन मिश्रः गुड़मिश्रः (*mixed with molasses*), आचारेण श्लक्ष्णः आचारश्लक्ष्णः (*soft in manners*), धनेन अर्थः धनार्थः, मात्रा सदृशी मातृसदृशी (*like one's mother*), पित्रा समः पितृसमः (*equal to one's father, father like*).

१०। "ऊनार्थैश्च" (१)। ऊनार्थक सुबन्त पदोंके साथ तृतीयान्त पदोंका समास होता है। यथा, एकेन ऊनः एकोनः (*less by one*), विद्यया हीनः विद्याहीनः (*devoid of learning*), श्रमेण रहितः श्रमरहितः (*idle*), गर्व्वेण शून्यः गर्व्वशून्यः (*prideless*), अङ्गेन विकलः अङ्गविकलः (*deformed in body*)।

११। "कृता कर्त्तृकरणयोः" (२)। कृत्प्रत्ययनिष्पन्न सुबन्त पदोंके साथ कर्त्तामें और करणमें विहित तृतीया-

---

(१) तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन (पा २।१।३०)। यथा, शङ्कुलया खण्डः शङ्कुलाखण्डः (सरौतेसे किया हुआ सुपारीका टुकड़ा)। तत्कृतेति किम्? अक्ष्णा काणः (समास नहीं हुआ)। पूर्व्वसदृशसमोनार्थकलहनिपुणमिश्रश्लक्ष्णैः (पा २।१।३१)। अवरस्योपसंख्यानम्। ऊनार्थ=ऊन, हीन, रहित, शून्य, विकल इत्यादि। (२) कर्त्तृकरणे कृता बहुलम् (पा २।१।३२)।

विभक्त्यन्त पदोंका समास होता है। यथा, कर्त्तामें—व्याघ्रेण हतः व्याघ्रहतः, अहिना दष्टः अहिदष्टः, व्यासेन रचितः व्यासरचितः, पाणिनिना प्रणीतं पाणिनिप्रणीतम्, नारदेन प्रोक्तं नारदप्रोक्तम्, द्विजेन भक्ष्यं (१) द्विजभक्ष्यम्, पुत्त्रेण देय पुत्त्रदेयम्। करणमें—नखैर्भिन्नः नखभिन्नः, असिना छिन्नम् असिछिन्नम्, अग्निना दग्धः अग्निदग्धः, जलेन सिक्तः जलसिक्तः, अञ्जलिना पेयम् अञ्जलिपेयम्, शिरसा धार्य्यं शिरोधार्य्यम्। (२)

१२। "चतुर्थी बलिहितसुखैः" (३)। सुबन्त बलि, हित और सुख शब्दोंके साथ चतुर्थ्यन्त पदका समास होता है।

---

(१) "कृत्यैरधिकार्थवचने" अर्थात् प्रशंसा अथवा निन्दा बोध होनेसे कर्त्तामें अथवा करणमें विहित तृतीयान्त पदोंके साथ तव्य, अनीय, य इत्यादि कृत्यप्रत्ययान्त पदोंका समास होता है। यथा, निन्दा—वातेन छेद्यं वातछेद्यम् (*what can be snapped even by the wind, it being so soft or fragile*) तृणम्, काकेन पेया काकपेया नदी (*a river that can be drunk off even by a crow*)। प्रशंसा—सुखेन भोग्यं सुखभोग्यम् (*what can be enjoyed with ease and comfort*) ऐश्वर्य्यम्, काकेन पेया काकपेया नदी (*a river which is so full of water that even a crow sitting on the bank can drink out of it*)। (२) क्त प्रत्यय निष्पन्न पदके पूर्व्वमें उपसर्ग रहनेसे भी होता है। यथा, नखैः निर्भिन्नं नखनिर्भिन्नम्, जलेन अभिषिक्तः जलाभिषिक्तः। किसी किसी स्थलमें समास नहीं होता। यथा, दात्रेण लूनवान्, हस्तेन कुर्व्वन्, भिक्षाभिः उषितः इत्यादि। (३) चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः (पा २।१।३६); तदर्थेन प्रकृतिविकारभावे समासोऽयमिष्यते—काशिका। अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम् (वा० १२७३-७४)।

यथा, भूताय बलिः भूतबलिः, पुत्राय हितम् पुत्रहितम्, भ्रात्रे सुखं भ्रातृसुखम्। (१)

१३। "अर्थेन च" (२)। अर्थ शब्दके साथ चतुर्थ्यन्त पदका समास होता है। समस्त भाग विशेष्यके लिङ्गको प्राप्त होता है। यथा, द्विजार्थः (३) सूपः (*broth for a Brahmin*), द्विजार्था यवागूः (*barley-gruel*), द्विजार्थं पयः (*water or milk*)। नित्य समास।

१४। "विकृतिः प्रकृत्या तादर्थ्ये" (२)। 'तादर्थ्य' बोध होनेसे प्रकृतिवाचक सुबन्त पदके साथ विकृतिवाचक चतुर्थ्यन्त पदका समास होता है। यथा, कुण्डलाय (*for ear-ring*) हिरण्यं (*gold*) कुण्डलहिरण्यम्, यूपाय दारु यूपदारु (*wood meant for sacrificial post*)। (४)

१५। "पञ्चमी भयादिभिः" (५)। भय आदि सुबन्त पदोंके साथ पञ्चम्यन्त पदोंका समास होता है। यथा, व्याघ्रात्

---

(१) *Other examples* :—गवे हितम् गोहितम्, गवे सुखम् गोसुखम्, गवे रक्षितम् गोरक्षितम् (*reserved for the cow*)। (२) चतुर्थी तदर्थार्थबलिहित-सुखरक्षितैः (पा २।१।३६); तदर्थेन प्रकृतिविकारभावे समासोऽयमिष्यते—काशिका। अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम् (वा० १२७३-७४)। (३) द्विजाय अयं द्विजार्थः; द्विजाय इयं द्विजार्था; द्विजाय इदं द्विजार्थम्। द्विजार्थः सूपः इत्यादि उदाहरणोंमें अर्थ शब्दको प्रयोग करके वाक्यरचना नहीं की जा सकती इस लिये इस समासको अस्वपदविग्रह-नित्यसमास कहते हैं। (४) किन्तु प्रकृति-विकृति-भाव नहीं रहनेसे यह समास नहीं होता, इस लिये रन्धनाय स्थाली रन्धनस्थाली, अश्वाय घासः अश्वघासः नहीं होता। (५) पञ्चमी भयेन (पा २।१।३७); भय-भीत-भीति-भीभिरिति वाच्यम् (वा० १२७५)।

भयम् ( *fear* ) व्याघ्रभयम्, व्याघ्रात् भीतः ( *afraid* ) व्याघ्रभीतः, व्याघ्रात् भीः ( *fear* ) व्याघ्रभीः, व्याघ्रात् भीतिः ( *fear* ) व्याघ्रभीतिः, गृहात् निर्गतः गृहनिर्गतः, अधर्म्मात् जुगुप्सुः अधर्म्मजुगुप्सुः, सुखात् अपेतः ( *deprived of* ) सुखापेतः (१), बन्धनात् मुक्तः बन्धनमुक्तः, रथात् पतितः रथपतितः, तरङ्गात् अपत्रस्तः तरङ्गापत्रस्तः, विदेशात् आगतः विदेशागतः (२)।

१६। "षष्ठी समर्थेन" (३)। 'समर्थ' सुबन्त पदके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास होता है। यथा, गङ्गायाः जलम् गङ्गाजलम्, तरोः छाया तरुच्छाया, अग्नेः शिखा अग्निशिखा, वायोः वेगः वायुवेगः, जलस्य प्रवाहः जलप्रवाहः, सुखस्य भोगः सुखभोगः, पयसः पानं पयःपानम्, कन्यायाः दानं कन्यादानम्, गवां दोहः गोदोहः ( *the milk of cows, the milking of cows* ), आज्ञायाः भङ्गः आज्ञाभङ्गः, दशायाः अन्तः दशान्तः, सूर्य्यस्य उदयः सूर्य्योदयः, वृष्टेः पातः वृष्टिपातः, शिरसः छेदः शिरश्छेदः, गवां वधः गोवधः, पितुः गृहं पितृगृहम्, राज्ञः भवनं

(१) अपेतापोढमुक्तपतितापत्रस्तैरल्पशः। (२) स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन (पा २।१।३९)। पञ्चम्यन्त स्तोक ( थोड़ा ), अन्तिक ( निकट ), दूर, और इनके अर्थवाचक शब्द तथा कृच्छ्र शब्दके साथ क्तान्त का समास होता है। परन्तु "पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः" ( पा ६।३।२ ) ; अलुगुत्तरपदे। उत्तरपदमें क्तान्त रहनेसे स्तोकादिकी पञ्चमी विभक्तिका लुक् ( लोप ) नहीं होता। यथा, स्तोकान्मुक्तः, अन्तिकादागतः, अभ्याशादागतः ( निकटसे आया ), दूरादागतः, कृच्छ्रादागतः। (३) षष्ठी ( पा २।२।८ )।

राजभवनम् (*palace*), मनोः वचनं मनुवचनम्, अर्थस्य नाशः अर्थनाशः, कूपस्य उदकं कूपोदकम् ।

१७। "न निर्द्धारणे" (१)। निर्द्धारण अर्थमें विहित षष्ठीका समास नहीं होता। यथा, मनुष्याणां क्षत्रियः शूरतमः (*The Kshatriyas are the bravest of all men*), गवां कृष्णा बहुक्षीरा (*Of all cows the black ones give the greatest quantity of milk*)।

१८। "न पूरणार्थैः" (२)। पूरणार्थक पदके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास नहीं होता। यथा, राज्ञां प्रथमः, पुत्त्रयोः द्वितीयः, भ्रातॄणां तृतीयः, शिष्याणां चतुर्थः, छात्राणां पञ्चमः।

१९। "न गुणवाचिभिः" (२)। गुणवाचक पदके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास नहीं होता। यथा, पटस्य शौक्ल्यम् (*whiteness*), कोकनदस्य लौहित्यम् (*redness of the lotus*), काकस्य कार्ष्ण्यम् (*blackness*), आकाशस्य नीलिमा, द्राक्षायाः माधुर्य्यम् (*sweetness*)। किसी किसी स्थलोंमें होता है। यथा, अर्थस्य गौरवम् अर्थगौरवम्, बुद्धेः मान्द्यम् बुद्धिमान्द्यम्, अर्थस्य कार्श्यम् अर्थकार्श्यम्; (ऐसे—गात्रस्पर्शः,

---

(१) पा २।२।१०। (२) पूरण-गुण-सुहितार्थ-सदव्यय-तव्य-समानाधिकरणेन (पा २।२।११)। पूरणार्थक, गुणवाचक तथा तृप्त्यर्थक पद, शतृ तथा शानच् प्रत्ययान्त पद, कृदन्त अव्यय पद और समानाधिकरण पदोंके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास नहीं होता।

वचनकौशलम्, चन्दनगन्धः, कन्यारूपम्, पटहध्वनिः, कपित्थरसः, गात्रमार्द्दवम् इत्यादि)। (१)

२०। "न तृप्त्यर्थैः" (२)। तृप्त्यर्थक पदके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास नहीं होता। यथा, अपां तृप्तः, फलानां सुहितः, अन्नस्य आशितः। (३)

२१। "न तृजकाभ्यां याजकादिवर्ज्जम्" (४)। तृच् और अक प्रत्ययोंके योगसे निष्पन्न शब्दोंके साथ षष्ठ्यन्त पदका समास नहीं होता। यथा, तृच्—जगतः स्रष्टा, सुखस्य दाता, दुःखस्य हर्त्ता ; अक—प्रजानां पालकः, वृक्षाणां छेदकः, शत्रूणां घातकः। याजकादिका होता है। यथा, शूद्रयाजकः, देवपूजकः, राजपरिचारकः, वेदाध्यापकः, सर्व्वोत्साहकः, देवस्नातकः, जलपरिषेचकः, भुवनभर्त्ता, हविर्होता, गुणग्रहीता, गुणग्राहकः। (५)

---

(१) "गुणात्तरेण तर लोपश्च"। इस सूत्रके अनुसार गुणवाचक तरप् प्रत्ययान्त पदके साथ समास होता है और तरप् का लोप होता है। यथा, सर्व्वेषां श्वेततरः सर्व्वश्वेतः, सर्व्वेषां महत्तरः सर्व्वमहान्। (२) पूरणगुणसुहितार्थसदव्ययतव्यसमानाधिकरणेन (पा २।२।११)। (३) इन स्थलोंमें षष्ठी-समासका ही निषेध है अन्य समासका नहीं। यथा, नरेषु उत्तमः नरोत्तमः (७मी); भोगैः तृप्तः भोगतृप्तः, फलैः सुहितः फलसुहितः, राजभिः पूजितः राजपूजितः (३या); जगन्ति करोति यः सः जगत्कर्त्ता, प्रजाः पालयति यः सः प्रजापालकः (उपपद) इत्यादि। कृत् भिन्न अव्यय तथा तव्य प्रत्ययका निषेध नहीं रहनेके कारण तस्य उपरि तदुपरि, स्वस्य कर्त्तव्यं स्वकर्त्तव्यम् इत्यादि हो सकते हैं। (४) तृजकाभ्यां कर्त्तरि (पा २।२।१५); याचकादिभिश्च (पा २।२।९)। (५) वर्त्तमानकालविहित क्त-प्रत्ययान्त पदके साथ भी षष्ठीतत्पुरुष समास नहीं होता। यथा, सतां मतः, राज्ञां ज्ञातः।

२२। "सप्तमी शौण्डादिभिः" (१)। 'शौण्ड' आदि (२) शब्दोंके साथ सप्तम्यन्त पदका समास होता है। यथा, दाने शौण्डः दानशौण्डः ( *exceedingly liberal* ), शास्त्रे प्रवीणः शास्त्रप्रवीणः, ( *well-versed in the Sastras*), रणे पण्डितः रणपण्डितः ( *well-skilled in war* ), क्रीड़ायां कुशलः क्रीड़ाकुशलः ( *skilled in sports* ), कर्म्मसु निपुणः कर्म्मनिपुणः, आतपे शुष्कः आतपशुष्कः ( *dried in the sun* ), स्थाल्यां पक्वः स्थालीपक्वः ( *cooked in a pot* ) ।

२३। "कृत्यैर्ऋणे" (३)। 'ऋण' बोध होनेसे कृत्य प्रत्यय-निष्पन्न पदके साथ सप्तम्यन्त पदका समास होता है। यथा, मासे देयं मासदेयम् ऋणम् ( *a debt which must be repaid in a month* ), वर्षे परिशोध्यं वर्षपरिशोध्यम् ( *payable in a year* ) ऋणम् ।

२४। "क्तेनाहोरात्रावयवाः" ( ४ )। क्त-प्रत्यय-निष्पन्न पदके साथ दिन तथा रात्रिका अवयवबोधक सप्तम्यन्त पदका समास होता है। यथा, पूर्व्वाह्णे कृतं पूर्व्वाह्णकृतम्, अपराह्णे कृतम् अपराह्णकृतम्, पूर्व्वरात्रे कृतं पूर्व्वरात्रकृतम्, अपररात्रे कृतम् अपररात्रकृतम् ।

---

(१) सप्तमी शौण्डैः ( पा २।१।४० ); सिद्धशुष्कपक्वबन्धैश्च ( पा २।१।४१ )। (२) शौण्ड, धूर्त्त, कितव, प्रवीण, व्याड़, संवीत, पटु, पण्डित, कुशल, चपल, निपुण, सिद्ध, शुष्क, पक्व इत्यादि। (३) पा २।१।४३। ( ४ ) पा २।१।४५।

२५। 'कुत्सायां काकवाचिना" (१)। 'निन्दा' बोध होनेसे काकवाचक सुबन्त शब्दके साथ सप्तम्यन्त पदका समास होता है। यथा, तीर्थे काक इव तीर्थकाकः, तीर्थवायसः, तीर्थध्वाङ्क्षः, अनवस्थित इत्यर्थः—*a student who often changes his teachers.*

२६। "पूर्व्वादिरेकदेशिनैकवचने" (२)। एकवचनान्त अवयवीके साथ पूर्व्व, अपर, अधर, उत्तर, इनका समास होता है। यथा, पूर्व्वं कायस्य पूर्व्वकाय: (*the upper part of the body*); ऐसे—अपरकायः (*the back part of the body*), अधरकायः, (*the lower part of the body*), उत्तरकाय: (३)। एकवचन नहीं होनेसे (समास) नहीं होता। यथा, पूर्व्वं छात्राणाम् आमन्त्रयस्व।

२७। "अर्द्धं नपुंसकम्" (४)। एकवचनान्त अवयवीके साथ क्लीबलिङ्ग अर्द्ध शब्दका समास होता है। यथा, अर्द्धं पिप्पल्या: अर्द्धपिप्पली। दूसरे लिङ्गमें नहीं होता। यथा, ग्रामस्य अर्द्धः। एकवचन नहीं होनेसे नहीं होता। यथा अर्द्धं पिप्पलीनाम्।

२८। "काला: परिमाणिना" (५)। परिच्छेद्वाचक पदके साथ कालवाचक पदका समास होता है। यथा, मासो जातस्य मासजातः, वर्षो मृतस्य वर्षमृतः।

(१) ध्वाङ्क्षेण क्षेपे (पा २।१।४२)। (२) पूर्व्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे (पा २।२।१)। (३) यह सब एकदेशी समासके उदाहरण हैं। (४) पा २।२।२। (५) पा २।२।५।

२६। "एकदेशवाचिना च" (१)। एकदेशवाचक पदके साथ कालवाचक पदका समास होता है।

३०। "अह्नोऽह्न एकदेशात्" (२)। एकदेशवाचक पदके परवर्त्ती अहन्-शब्दके स्थानमें अह्न होता है। यथा, पूर्व्वम् अह्नः पूर्व्वाह्नः (*forenoon*), मध्यम् अह्नः मध्याह्नः (*noon or mid-day*), अपरम् अह्नः अपराह्नः (*after-noon*), सायम् अह्नः सायाह्नः (*evening*) (३)।

३१। "रात्रेरन्" (४)। एकदेशवाचक शब्दके परवर्त्ती रात्रि-शब्दके उत्तर अन् होता है; न् इत्, अ रहता है। यथा, पूर्व्वं रात्रेः पूर्व्वरात्रः (*the fore part of the night*), मध्यं रात्रेः मध्यरात्रः (*mid-night*), अपरं रात्रेः अपररात्रः (*the latter part of the night*)।

३२। "विभाषा द्वितीय-तृतीय-चतुर्थ-तुर्य्याणि" (५)। षष्ठ्यन्त अवयवीके साथ द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, तुर्य्य, इन्होंका

(१) सर्व्वोऽप्येकदेशोऽह्ना समस्यते, संख्याविसायेति ज्ञापकात् (वा०)। केचित्तु सर्व्वोऽप्येकदेशः कालेन समस्यते न तु अह्नैव, ज्ञापकस्य सामान्यापेक्षत्वात् (भट्टोजिदीक्षित)। (२) अह्नोऽह्न एतेभ्यः (पा ५।४।८८)। (३) संख्याविसायपूर्व्वस्याह्नस्याऽहन्नन्यतरस्यां ङौ (पा ६।३।११०)। किन्तु इस सूत्रका उदाहरण भट्टोजिदीक्षितने सिद्धान्त-कौमुदीमें दिया है अह्नः सायः सायाह्नः। ज्ञानेन्द्र सरस्वतीने भी तत्त्वबोधिनी टीकामें दिया है अह्नः साय इति। स्यतेर्घञि अवसानवचनः सायशब्दः संख्याविसायेति ज्ञापकादेकदेशिसमासः। (४) अहः-सर्व्वैकदेशसंख्यात-पुण्याच्च रात्रेः (पा ५।४।८७)। (५) द्वितीयतृतीयचतुर्थतुर्य्याण्यन्यतरस्याम् (पा २।२।३)।

विकल्पसे समास होता है। यथा, द्वितीयं भिक्षायाः द्वितीयभिक्षा ( *half the quantity of alms* ), तृतीयं भिक्षायाः तृतीयभिक्षा, चतुर्थं भिक्षायाः चतुर्थभिक्षा, तुर्य्यं भिक्षायाः तुर्य्यभिक्षा। पक्षे षष्ठी समास। यथा भिक्षायाः द्वितीयम् भिक्षाद्वितीयम् ( *begging alms for a second time* ); ऐसे—भिक्षातृतीयम्, भिक्षाचतुर्थम्, भिक्षातुर्य्यम्।

३३। "अलं चतुर्थ्या पुंवच्च" (१)। चतुर्थ्यन्त पदके साथ अलम् इस अव्ययका समास होता है और चतुर्थ्यन्त स्त्रीलिङ्ग पदका पुंवद्भाव होता है। यथा, अलं जीविकायै अलञ्जीविकः ( *enough for livelihood* )।

३४। "अत्यादयः क्रान्ताद्यौ द्वितीयया" (२)। 'क्रान्त' आदि अर्थोंमें द्वितीयान्त पदके साथ 'अति' आदिका समास होता है और स्त्रीलिङ्ग द्वितीयान्त पदका पुंवद्भाव होता है। यथा, अतिक्रान्तः खट्वाम् अतिखट्वः ( *exceeding the bedstead in length* ), अतिक्रान्तः मालाम् अतिमालः ( *exceeding the garland in beauty* ), उत्क्रान्तः वेलाम् उद्वेलः ( *overflowing the sides or banks* )।

३५। "अवादयः क्रुष्टाद्यौ तृतीयया" (३)। 'क्रुष्ट' आदि अर्थोंमें तृतीयान्त पदके साथ 'अव' आदिका समास होता है

(१) द्विगुप्राप्तापन्नालंपूर्व्वगतिसमासेषु प्रतिषेधो वाच्यः। (वा० १५४५) अतएव ज्ञापकात् समासः ( भट्टोजिदीक्षित )। (२) अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया ( वा० १३२६ )। (३) अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया ( वा० १३२७ )।

और स्त्रीलिङ्ग तृतीयान्त पदका पुंवद्भाव होता है। यथा, अवकुष्टः कोकिलया अवकोकिलः ( *resounding with the voice of cuckoo* ) वृक्षः।

३६। "पर्य्यादयो ग्लानादौ चतुर्थ्या" (१)। 'ग्लान' आदि अर्थमें चतुर्थ्यन्त पदके साथ 'परि' आदिका समास होता है और स्त्रीलिङ्ग चतुर्थ्यन्त पदका पुंवद्भाव होता है। यथा, परिग्लानः अध्ययनाय पर्य्यध्ययनः ( *exhausted by study*), परिग्लानः सेवायै परिसेवः।

३७। "निरादयः क्रान्तादौ पञ्चम्या" (२)। 'क्रान्त' आदि अर्थमें पञ्चम्यन्त पदके साथ 'निर्' आदिका समास होता है और स्त्रीलिङ्ग पञ्चम्यन्त पदका पुंवद्भाव होता है। यथा, निष्क्रान्तः कौशाम्ब्याः निष्कौशाम्बिः ( *one who has left Kaushambi* ), उत्थितो निद्रायाः उन्निद्रः ( *awakened from sleep* )।

३८। "सामिस्वयमौ क्तेन" (३)। क्त-प्रत्ययनिष्पन्न सुबन्त पदके साथ सामि और स्वयम् इन दोनों अव्ययोंका समास होता है। यथा, सामिकृतम् ( *done half* ), सामिघटितम्; स्वयङ्कृतम्, स्वयन्दत्तम्।

३९। "नञ् सुपा" (४)। सुबन्त पदके साथ नञ्

(१) पर्य्यादयो ग्लानाद्यर्थे चतुर्थ्या ( वा० १३३८ )। (२) निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या ( वा० १३३९ )। (३) स्वयं क्तेन ( पा २।१।२५ ); सामि ( पा २।१।२७ ); ऐकपद्यमैकस्वर्य्यञ्च समासत्वाद् भवति ( काशिका )। (४) नञ् ( पा

इस अव्ययका समास होता है। यथा, न ब्राह्मणः अब्राह्मणः (*one looking like a Brahmin but not such in reality i. e. not a proper Brahmin*), न मोघः अमोघः (*unfailing*), न प्रियः अप्रियः, न विकृतः अविकृतः, न सिद्धः असिद्धः, न सुखम् असुखम्, न दर्शनम् अदर्शनम्, न उपलम्भः अनुपलम्भः (*want of apprehension*)। (१)

४०। "ईषदकृता" (२)। कृदन्तसे भिन्न अन्य सुबन्त पदके साथ 'ईषत्' इस अव्ययका समास होता है। यथा,

---

२।२।६)। न लोपो नञः (पा ६।३।७३); उत्तरपद परे रहनेसे नञ् के न्‌का लोप होता है, ञ् इत्, अ रहता है। तस्मान्नुडचि (पा ६।३।७४); आदिमें स्वरवर्ण हो ऐसे उत्तरपद परे रहनेसे उस अके परे नुट् होता हैं; उ, ट् इत्, न् रहता है। नैकधेत्यादौ तु न शब्देन सह सुप्सुपेति समासः (वा०); इस लिये न एकधा नैकधा। (१) इस समासको नञ्-तत्पुरुष समास कहते हैं। अकारो नञो हलि; अन् स्वरे। व्यञ्जनवर्णके पूर्व में रहनेसे नञ्‌के स्थानमें अ और स्वरवर्णके पूर्व में रहनेसे नञ्‌के स्थानमें अन् होता है। नञ् शब्दका अर्थ छ प्रकार हैं। यथा—"तत्सादृश्यम् अभावश्च तदन्यत्वं तदल्पता। अप्राशस्त्यं विरोधश्च नञर्थाः षट् प्रकीर्त्तिताः॥" क्रमिक उदाहरण, (१) सादृश्य (*similarity*)—अब्राह्मणः; (२) अभाव (*want*)—असुखम्; (३) अन्यत्व (भेद, *difference*)—न-अश्वः अनश्वः (*not a horse, different from or other than a horse*); (४) अल्पता (*smallness*)—अनुदरी (अल्पोदरी, *a woman having a small belly*); (५) अप्राशस्त्य (*defectiveness*)—अकेशी (अप्रशस्तकेशी, *a woman having defective hairs*); (६) विरोध (*enmity*)—असुरः (सुरविरोधी, *a demon*)। (२) पा २।२।७; ईषद्‌गुणवचनेन इति वक्तव्यम् (वा० १३१६)।

ईषत्कड़ारः ( *of a dull yellowish brown colour* ), ईषत्पिङ्गलः, ईषद्विकचः, ईषन्मुकुलितः।

४१। "आङीषदर्थे" (१)। 'ईषदर्थ' बोध होनेसे सुबन्त पदके साथ आङ् इस अव्ययका समास होता है। यथा, आमधुरः ( *sweetish*), आपिङ्गलः (*light reddish-brown*), आपाण्डुरः (*light yellowish-white*),आलोहितः (*reddish*)।

४२। "स्वती पूजायाम्" (१)। 'प्रशंसा' अर्थ बोध होनेसे सुबन्त पदके साथ सु, अति, इन दोनों अव्ययोंका समास होता है। यथा, सुपुरुषः, सुब्राह्मणः (*a good Brahmin*); अतिमृदुः, (*very mild*), अतिदयालुः।

४३। "दुर्निन्दायाम्" (१)। 'निन्दा' अर्थ बोध होनेसे सुबन्त पदके साथ दुर् इस अव्ययका समास होता है। यथा, दुष्कुलम्, दुर्नीतिः, दुश्चरितम्, दुष्पुरुषः।

४४। "कुः पापार्थे" (१)। 'कुत्सित' अर्थ बोध होनेसे सुबन्त पदके साथ कु इस अव्ययका समास होता है। यथा, कुब्राह्मणः, कुपुरुषः, कुसंस्कारः ( *prejudice, superstition* )।

४५। "धातुभिरुपपदानि" (२)। धातुके साथ उपपदका (३) समास होता है। यथा, कुम्भकारः, प्रभाकरः, निशाकरः, हितकरः, प्रीतिकरः, अग्रसरः, जलचरः, पार्श्वचरः

---

(१) कुगतिप्रादयः (पा २।२।१८)। (२) उपपदमतिङ् (पा २।२।१९)। (३) जिन सुबन्त पद प्रभृतिके परवर्त्ती धातुके उत्तर कृत्-प्रत्यय विहित होता है, उन्हें उपपद

( *attendant* ), शिलाशयः, सरसिजम्, पङ्कजम्, अण्डजः, जलजः, पतगः, भुजगः ( १ )।

४६। "उपसर्गाश्च" ( २ )। धातुके साथ उपसर्गका समास होता है। यथा, सम्—संस्करोति, संस्कारः (*repair, impression* ), संस्कृत्य ; वि—विजयते, विजयः ( *vicorty, conquest* ), विजित्य ; अभि—अभिषिञ्चति, अभिषेकः, अभिषिच्य ; आ—आरभते, आरम्भः, आरभ्य।

४७। "ऊर्य्यादि-च्वि-डाचश्च" ( ३ )। धातुके साथ ऊरी आदि (४) शब्दोंका, और च्वि तथा डाच् प्रत्ययोंका समास होता है। यथा, ऊरी—ऊरीकरोति ( *promises* ), ऊरीकरणम्, ऊरीकृत्य ; आविस्—आविष्करोति (*discovers, invents* ), आविष्क्रिया, आविष्कृत्य ; प्रादुस्—प्रादुर्भवति, प्रादुर्भावः, प्रादुर्भूय ; च्वि—स्वीकरोति, स्वीकारः, स्वीकृत्य ; भस्मीभवति, भस्मीभावः, भस्मीभूय ; डाच्—समयाकरोति, समयाकरणम्, समयाकृत्य ; दुःखाकरोति, दुःखाक्रिया, दुःखाकृत्य।

---

कहते हैं। कुम्भकारः, यहाँ कुम्भम् इस उपपदके साथ कृ-धातुका समास होकर कुम्भकृ ऐसा होनेपर अण् हुआ है। (१) इन सबोंमें उपपद-तत्पुरुष-समास हुआ है। किन्तु पयोधरः इसमें पहले धरति इति धरः (धृ+अच्) हुआ ; पश्चात् पयसां धरः, यह षष्ठीतत्पुरुष समास होकर पयोधरः होता है, कारण यहां पयस् शब्द उपपद नहीं है। *Alternative forms of* पतगः ( *a bird* ), पतङ्गः, पतङ्गमः ; *of* भुजगः (*serpent*), भुजङ्गः भुजङ्गमः। (२) कुगतिप्रादयः (पा २।२।१८)। ( ३ ) पा १।४।६१। (४) ऊरी, उररी, आविस्, प्रादुस्, स्वधा, स्वाहा, वषट्, वौषट् इत्यादि।

५३। "अस्तम् च" (१)। धातुके साथ अस्तम् इस अव्यय शब्दका समास होता है। यथा, अस्तङ्गच्छति, (*sets*), अस्तङ्गतः, अस्तङ्गत्य (*setting*)।

५४। "अच्छ च वदगत्यर्थैः" (२)। वद्-धातु और गत्यर्थ-धातुके साथ 'अच्छ' (*before, in front of*) इस अव्यय शब्दका समास होता है। यथा, अच्छवदति, अच्छोद्य; अच्छगच्छति, अच्छगत्य; अभिमुखमित्यर्थः।

५५। "अन्तर्द्धौ तिरः" (३)। 'अन्तर्द्धि' अर्थात् व्यवधान बोध होनेसे धातुके साथ तिरस् इस अव्यय शब्दका समास होता है। यथा, तिरोभवति (*disappears*), तिरोभावः (*disappearance*), तिरोभूय।

५६। "विभाषा कृञ" (४)। कृ-धातुके साथ तिरस् इस अव्यय शब्दका विकल्पसे समास होता है। यथा, तिरस्कृत्य, तिरः कृत्वा (*upbraiding, reproaching, chiding, despising or removing*)।

५७। "साक्षात्प्रभृतीनि च" (५)। कृ-धातुके साथ 'साक्षात्' आदि (६) शब्दोंका विकल्पसे समास होता है। यथा, साक्षात्कृत्य, साक्षात् कृत्वा; नमस्कृत्य, नमः कृत्वा; वशेकृत्य, वशे कृत्वा; मिथ्याकृत्य, मिथ्या कृत्वा।

---

(१) पा १।४।६८। (२) अच्छ गत्यर्थवदेषु (पा १।४।६९)। (३) तिरोऽन्तर्द्धौ (पा १।४।७१)। (४) विभाषा कृञि (पा १।४।७२)। (५) पा १।४।७४। (६) साक्षात्, मिथ्या, नमस्, प्रादुस्, अर्थे, वशे, अमा, अच्छा,

५८। "अनुपश्लेष उरसि-मनसी" (१)। कृ-धातुके साथ उरसि, मनसि, इन दोनों सप्तम्यन्त पदोंका विकल्पसे समास होता है। यथा, उरसिकृत्य, उरसि कृत्वा, स्वीकृत्येत्यर्थः; मनसिकृत्य, मनसि कृत्वा, निश्चित्येत्यर्थः (*having resolved*)। उपश्लेष (अत्याधान, योग, *adherence*) अर्थमें नहीं होता। यथा, उरसि शयित्वा (*lying down on the bosom*)।

५९। "मध्ये पदे निवचने च" (२)। कृ-धातुके साथ मध्ये, पदे, निवचने, इन तीनों सप्तम्यन्त पदोंका विकल्पसे समास होता है। यथा, मध्येकृत्य, मध्ये कृत्वा; पदेकृत्य, पदे कृत्वा; निवचनेकृत्य, निवचने कृत्वा। उपश्लेष अर्थमें नहीं होता। यथा, मध्ये शयित्वा, पदे धृत्वा।

६०। "नित्यं हस्ते पाणावुपयमने" (३)। उपयमन अर्थात् विवाह अर्थ बोध होनेसे कृ-धातुके साथ हस्ते, पाणौ, इन दोनों सप्तम्यन्त पदोंका नित्य समास होता है। यथा, हस्तेकृत्य, पाणौकृत्य, दारकर्म्म कृत्वेत्यर्थः (*having held by the hand i. e. married*)। (४)

---

उष्णम्, शीतम्, आर्द्रम्, विकसने, प्रहसने, इत्यादि। (१) अनत्याधान उरसि-मनसी (पा १।४।७५)। (२) पा १।४।७६। (३) पा १।४।७७। (४) तत्पुरुष-समासके कुछ अतिरिक्त उदाहरण—वृहतां पतिः वृहस्पति, वनस्य पतिः वनस्पतिः, जीवनस्य मूतः जीमूतः, वारीणां वाहकः वलाहकः, काल्याः दासः कालिदासः, विश्वस्य मित्रम् विश्वामित्रः, अन्यस्य अर्थः अन्यदर्थः अन्यार्थः वा, ज्याम्

६१। "तत्पुरुषः समानाधिकरणपदः कर्म्मधारयः" (१)। जिस तत्पुरुष समासमें सभी समस्यमान पद समानाधिकरण, अर्थात् विशेष्यविशेषणभावापन्न, अथवा अभेदसम्बन्धके कारण एकार्थप्रतिपादक होते हैं, उसे कर्म्मधारय समास (*Appositional Compounds*) कहते हैं।

६२। "विशेषणं विशेष्येण" (२)। विशेष्य पदके साथ विशेषण पदका समास होता है। यथा, नीलम् उत्पलम् नीलोत्पलम्, शीतः पवनः शीतपवनः, उष्णम् उदकम् उष्णोदकम्, नवः पल्लवः नवपल्लवः, मधुरं वचनं मधुरवचनम्, नवम् अन्नम् नवान्नम्, सर्व्वे लोकाः सर्व्वलोकाः, विश्वे देवाः विश्वदेवाः, दृढ़ो बन्धः दृढ़बन्धः, सुरभि चन्दनं सुरभिचन्दनम्, नवः जलधरः नवजलधरः, सत् पुरुषः सत्पुरुषः, महान् देवः महादेवः, महान् वीरः महावीरः, परमः पुरुषः परमपुरुषः, केवलः वैयाकरणः केवलवैयाकरणः, जरन् (*old*) नैयायिकः जरन्नैयायिकः, सप्त ऋषयः सप्तर्षयः (*the seven sages, the Pleiades*), अष्टौ वसवः अष्टवसवः, नव ग्रहाः नवग्रहाः।

६३। "पुंवत् पूर्व्वं भाषितपुंस्कं कर्म्मधारये" (३)।

---

अधिगतम् अधिज्यम्, सुखम् अभिगतः अभिमुखः, वनस्य अग्रे अग्रेवणम् (*Agra*), गोष्ठे श्वा गोष्ठश्वः, शवानां शयनम् श्मशानम्, शुनः दन्तः श्वादन्तः, शुनः दंष्ट्रा श्वादंष्ट्रा, हरिः चन्द्रः इव हरिश्चन्द्रः, कु उष्णम् कोष्णम् कदुष्णम् कवोष्णम्। (१) तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्म्मधारयः (पा १।२।४२)। (२) विशेषणं विशेष्येण बहुलम् (पा २।१।५७)। (३) पुंवत् कर्म्मधारय-जातीयदेशीयेषु (पा ६।३.४२)। जातीय तथा देशीय प्रत्यय परे रहनेसे भी होता है। यथा, पाचिका जातीया

कर्म्मधारय समास होनेसे भाषितपुंस्क (१) स्त्रीलिङ्ग पूर्व्वपदका पुंवद्भाव होता है। यथा, सुन्दरी महिला सुन्दरमहिला, कृष्णा चतुर्द्दशी कृष्णचतुर्द्दशी (*the fourteenth day of the black fortnight*), पाचिका स्त्री पाचकस्त्री (*a female cook*), पञ्चमी कन्या पञ्चमकन्या (*the fifth daughter*), सुकेशी भार्य्या सुकेशभार्य्या, ब्राह्मणी भार्य्या ब्राह्मणभार्य्या (*a Brahmin wife*)। ऊङ् प्रत्ययान्तका नहीं होता। यथा, वामोरूः भार्य्या वामोरूभार्य्या (*a wife with handsome thighs i. e. a beautiful wife*)।

६४। "क्तेन नञ् विशिष्टेनानञ्" (२)। नञ् विशिष्ट क्त-प्रत्ययान्त पदके साथ नञ् शून्य क्त प्रत्ययान्त पदका समास होता है। यथा, कृतञ्च तत् अकृतञ्च कृताकृतम्, भुक्तञ्च तत् अभुक्तञ्च भुक्ताभुक्तम्, पीतञ्च तत् अपीतञ्च पीतापीतम्, क्लिष्टञ्च तत् अक्लिष्टञ्च क्लिष्टाक्लिष्टम्, पक्वञ्च तत् अपक्वञ्च पक्वापक्वम्। समान प्रकृतिके स्थलमें ही होता है, सिद्धञ्च अभुक्तञ्च ऐसे स्थलमें समास नहीं होता।

६५। "वर्णो वर्णेन" (३)। वर्णवाचक पदके साथ

---

पाचकजातीया (*looking like a female cook*), पाचिका देशीया पाचकदेशीया (*almost a female cook*)। (१) जो सब शब्द एक ही अर्थमें स्त्रीलिङ्ग और पुंलिङ्ग दोनों होते हैं उन्हें भाषितपुंस्क कहते हैं; जैसे, सुन्दर, मधुर आदि शब्द स्त्रीलिङ्ग पुंलिङ्ग दोनों होते हैं। जो सब शब्द नित्य स्त्रीलिङ्ग उन्हें भाषितपुंस्क नहीं कहते; जैसे श्री, लक्ष्मी आदि। (२) पा २।१।६०। (३) पा २।१।६९।

वर्णवाचक पदका समास होता है । यथा, नीलश्च स लोहितश्च नीललोहितः ( *of blue and red colours, an epithet of Siva* ), लोहितश्च स शवलश्च लोहितशवलः, पीतश्च स धवलश्च पीतधवलः, कृष्णश्च स सारङ्गश्च कृष्णसारङ्गः ( *of black and variegated colours, the name of a kind of deer* ) ।

६६ । "पूर्व्वोत्तरकालयोः क्तः" ( १ ) । पूर्व्वकाल तथा उत्तरकाल बोध होनेसे क्त-प्रत्ययान्त पदका समास होता है । यथा, पूर्व्वं स्नातः पश्चादनुलिप्तः स्नातानुलिप्तः (*first bathed and then besmeared with sandal*) । ऐसे—यातायातः, शयितोत्थितः, दत्तापहृतम्, भुक्तोद्गीर्णम् ( *first eaten up then cast off* ) ।

६७ । "उपमानानि साधर्म्यवचनैः" ( २ ) । उपमान तथा उपमेयके ( ३ ) समानधर्म्मबोधक पदके साथ उपमान-वाचक पदका समास होता है । यथा, घन इव श्यामः घनश्यामः ( *dark like the cloud* ), अर्णव इव गभीरः अर्णवगभीरः ( *as deep as the sea* ), शैल इव उन्नतः शैलोन्नतः ( *high like a mountain* ), अनल इव उज्ज्वलः अनलोज्ज्वलः

---

( १ ) पूर्व्वकालैकसर्व्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेन ( पा २।१।४९ )। एकश्चासौ नाथश्चेति एकनाथः ( *Sole Lord* ), पुराणाः ( *ancient* ) मीमांसकाः पुराणमीमांसकाः इत्यादि ( *see examples of rules 62 and 66*) । (२) उपमानानि सामान्यवचनैः ( पा २।१।५५ ) । (३) जिसके साथ उपमा दी जाती है उसे उपमान और जिसकी उपमा दी जाती है उसे उपमेय

( *bright like fire* ), **नवनीतमिव कोमलः नवनीतकोमलः** ( *soft like butter, as soft as butter* )। इसे उपमान-कर्म्मधारय-समास कहते हैं।

६८। "उपमेयानि व्याघ्रादिभिः साधर्म्म्याप्रयोगे" (१)। व्याघ्र आदि (२) उपमानवाचक पदोंके साथ उपमेयवाचक पदोंका समास होता है। यथा, **पुरुषो व्याघ्र इव पुरुषव्याघ्रः** ( *a man like a tiger, i. e. a very powerful man* ), **पुरुषः सिंह इव पुरुषसिंहः** ( *a man like a lion, i. e. a great man* ), **राजा चन्द्र इव राजचन्द्रः, मुखं कमलम् इव मुखकमलम्** ( *a face like a lotus, i. e. a beautiful face* ), **करः किसलयमिव करकिसलयम्, अधरः पल्लव इव अधरपल्लवः, वदनं सुधाकर इव वदनसुधाकरः**। उपमान तथा उपमेयके सामान्य धर्म्मका प्रयोग रहनेसे नहीं होता। यथा, पुरुषो व्याघ्र इव शूरः, मुखं कमलमिव सुन्दरम्। इसे उपमित-कर्म्मधारय-समास कहते हैं।

६९। "श्रेण्यादयः कृतादिभिरभूततद्भावे" (३)। 'अभूत-

---

कहते हैं। यथा मुखं कमलमिव यहां कमल उपमान और मुख उपमेय है।

(१) उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे ( पा २।१।५६ )। (२) व्याघ्र, सिंह, ऋक्ष, ऋषभः, वृक, वृष, वराह, कुञ्जर, चन्द्र, कमल, किसलय इत्यादि। इस समासमें व्याघ्र-आदि शब्द श्रेष्ठ-अर्थ प्रगट करते हैं। "स्युरुत्तरपदे व्याघ्रपुङ्गवर्षभकुञ्जराः। सिंहशार्दूलनागाद्याः पुंसि श्रेष्ठार्थवाचकाः॥" (३) श्रेण्यादयः कृतादिभिः ( पा २।१।५९ ); श्रेण्यादिषु च्व्यर्थवचनं कर्त्तव्यम् (वा० १९९६ )।

तद्भाव' अर्थ बोध होनेसे कृत आदि (१) शब्दोंके साथ श्रेणि आदि (२) शब्दोंका समास होता है। यथा, अश्रेणयः श्रेणयः कृताः श्रेणिकृताः, अपूगाः पूगाः कृताः पूगकृताः, अराशयः राशयः कृताः राशिकृताः, अश्रेणयः श्रेणयो भूताः, श्रेणिभूताः, अनिपुणा निपुणा भूताः निपुणभूताः, अकुशलाः कुशला भूताः कुशलभूताः। (३)

७०। "संख्यापूर्व्वो द्विगुः" (४)। जिस कर्म्मधारयमें पूर्व्वपदके स्थानमें संख्यावाचक शब्द रहता है, उसे द्विगु समास ( *Numeral Compounds* ) कहते हैं।

७१। "तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारेषु" (५)। तद्धितार्थमें, उत्तरपद परे रहनेसे तथा समाहार बोध होनेसे द्विगु समास होता है। यथा, तद्धितार्थमें—पञ्चभिर्गोभिः क्रीतः पञ्चगुः; उत्तरपद परे रहनेसे—पञ्च हस्ताः प्रमाणमस्य पञ्चहस्तप्रमाणः। प्रमाणशब्द उत्तरपद परे रहनेके कारण, पञ्च और हस्ताः इन दोनों पदोंसे द्विगु समास हुआ है।

---

(१) कृत, मित, मत, भूत, उक्त, युक्त, समाज्ञात, समाम्नात, समाख्यात, सम्भावित, संसेवित, अवधारित, अवकल्पित, निराकृत, उपकृत, उपाकृत, दृष्ट, फलित, दलित, उदाहृत, विश्रुत, उदित। (२) श्रेणि, पूग, मुकुन्द, राशि, निचय, विशेष, विधान (निधन), पर, इन्द्र, देव, मुण्ड, भूत, प्रवण (श्रमण), वदान्य, अध्यापक, अभिरूपक, ब्राह्मण, क्षत्रिय, विशिष्ट, पटु, पण्डित, कुशल, चपल, निपुण, कृपण। (३) च्वि-प्रत्यय होनेपर तन्निबन्धन सब कार्य्य भी होते हैं। यथा, श्रेणीकृतः, पूगीकृतः, राशीकृतः, श्रेणीभूतः, निपुणीभूतः, राशीभूतः, कुशलीभूतः इत्यादि। (४) पा २।१।५२। (५) तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च (पा २।१।५१)।

७२। "अदन्तादीप् समाहारे" (१)। समाहार-द्विगु होनेसे अकारान्त शब्दके उत्तर ईप् होता है। यथा, त्रयाणां लोकानां समाहारः त्रिलोकी (*the three worlds taken together*), चतुर्णां पदानां समाहारः चतुष्पदी, पञ्चानां नलानां समाहारः पञ्चनली, सप्तानां शतानां समाहारः सप्तशती।

७३। "न भुवनादेः" (२)। 'भुवन' आदिके उत्तर ईप् नहीं होता। यथा, त्रयाणां भुवनानां समाहारः त्रिभुवनम् (*the three worlds taken collectively*), चतुर्णां युगानां समाहारः चतुर्युगम्, पञ्चानां पात्राणां समाहारः पञ्चपात्रम्।

७४। "मयूरव्यंसकादयः" (३)। 'मयूरव्यंसक' आदि शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, मयूरो व्यंसकः मयूर-व्यंसकः (*a cunning peacock*), उदक् च अवाक् च उच्चावचम् (*high and low, great and small*), नास्ति किञ्चन यस्य अकिञ्चनः (*poor*), नास्ति कुतोऽपि भयं यस्य अकुतोभयः (*fearless*), अन्योऽर्थः अर्थान्तरम्, अन्यो देशः देशान्तरम्, चित् एव चिन्मात्रम्, या इच्छा यदृच्छा।

७५। "आख्यातमाख्यातेन क्रियासातत्ये" (४)। क्रियाका सतत अनुष्ठान बोध होनेसे आख्यात पदके साथ आख्यात पदका समास होता है। पद निपातनसे सिद्ध होता है। यथा, अश्नीत

---

(१) अकारान्तोत्तरपदो द्विगुः स्त्रियामिष्टः (वा० १५५६)। द्विगोः (पा ४।१।२१)। (२) पात्राद्यन्तस्य न (वा० १५५९)। (३) मयूरव्यंसकादयश्च (पा २।१।७२)। (४) गण-सूत्र २०।

पिबत इत्येवं सततमभिधीयते यस्यां क्रियायां सा अश्नीत-पिबता ( *a feast in which people are invited to eat and drink* )। ऐसे—पचतभुञ्जता, खादतमोदता, खादता-चमता ; अहं पूर्व्वम् अहं पूर्व्वम् इति यस्यां क्रियायां अभिधीयते सा अहंपूर्व्विका।

७६। "सर्व्व-पुण्य-संख्याव्ययेभ्यो रात्रेरन्" (१)। सर्व्व, पुण्य, संख्यावाचक और अव्यय शब्दके परवर्त्ती रात्रि-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, सर्व्वा रात्रिः सर्व्वरात्रः, पुण्या रात्रिः पुण्यरात्रः। ऐसे—द्विरात्रम् ( २ ), त्रिरात्रम्, पञ्चरात्रम्, दशरात्रम् ( *an aggregate of ten nights* ), अतिरात्रः ( *dead of night, prepared over-night* )।

७७। "अह्नोऽह्नश्च" ( ३ )। सर्व्व, पुण्य, संख्यावाचक तथा अव्यय शब्दके परवर्त्ती अहन् शब्दके उत्तर अन् होता है और अहन्के स्थानमें अह्न होता है। यथा, सर्व्वमहः सर्व्वाह्णः, द्वयोरह्नोः भवः द्व्यह्नः, पञ्चसु अहःसु भवः पञ्चाह्नः।

७८। "न संख्यायाः समाहारे" ( ४ )। समाहार होनेसे संख्यावाचकके परवर्त्ती अहन्-शब्दके स्थानमें अह्न नहीं होता। यथा, द्वयोरह्नोः समाहारः द्व्यहः ( *a period of two days* )। ऐसे—त्र्यहः, दशाहः।

७९। "न पुण्यैकाभ्याम्" (५)। पुण्य तथा एक शब्दके

(१) अहःसर्व्वैकदेश-संख्यातपुण्याच्च रात्रेः (पा ५।४।८७)। (२) संख्यापूर्व्वं रात्रं क्लीबम् (वा०)। (३) अह्नोऽह्न एतेभ्यः (पा ५।४।८८)। (४) न संख्यादेः समाहारे (पा ५।४।८९)। (५) उत्तमैकाभ्यां च (पा ५।४।९०)।

परवर्त्ती अहन्‌के स्थानमें अह्न् नहीं होता। यथा, पुण्याहम् ( *an auspicious or lucky day* ), एकाहः (*one day*)।

८०। "संख्याऽव्ययाभ्यामङ्गुलेः" (१)। संख्यावाचक शब्द और अव्ययशब्दके परवर्त्ती अङ्गुलि-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, द्वे अङ्गुली प्रमाणमस्य द्व्यङ्गुलम् ( *two fingers long* )। ऐसे—त्र्यङ्गुलम् निरङ्गुलम् (निर्गतम् अङ्गुलिभ्यः *that which exceeds a finger's length* )।

८१। "राजाहःसखिभ्यष्टः" (२)। राजन्, अहन् तथा सखि शब्दोंके उत्तर ट होता है; ट् इत्, अ रहता है। यथा, अङ्गानां राजा अङ्गराजः, महान् राजा महाराजः; परममहः परमाहः, उत्तममहः उत्तमाहः; राज्ञः सखा राजसखः, प्रियः सखा प्रियसखः।

८२। "गोरतद्धितार्थे" (३)। गो-शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, राज्ञो गौः राजगवः, परमो गौः परमगवः, दश गावो धनमस्य दशगवधनः, पञ्चानां गवां समाहारः पञ्चगवम् ( *a collection of five cows* )। तद्धितार्थमें नहीं होता। यथा, पञ्चभिर्गोभिः क्रीतः पञ्चगुः ( *bought with five cows* )।

८३। "मुख्यार्थादुरसः" (४)। 'मुख्य' इस अर्थका वाचक उरस् शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, अश्वानाम् उरः इव अश्वोरसम् मुख्योऽश्व इत्यर्थः ( *an excellent horse* )।

---

(१) तत्पुरुषस्याङ्गुलेः संख्याव्ययादेः (पा ५।४।८६)। (२) राजाहःसखिभ्यष्टच् (पा ५।४।९१)। (३) गोरतद्धितलुकि (पा ५।४।९२)। (४)

८४ । "अनोऽश्मायः-सरसां जातिसंज्ञयोः" (१) । जाति और संज्ञा बोध होनेसे अनस्, अश्मन्, अयस् और सरस् शब्दों के उत्तर ट होता है । यथा, जाति—उपानसम् (*a cart-load*), अमृताश्मः, कालायसम् (*iron, steel*), मण्डूकसरसम् ; संज्ञा—महानसम् ( *a great carriage, a kitchen* ), पिण्डाश्मः, लोहितायसम् (*copper*), जलसरसम् ।

८५ । "ग्रामकौटाभ्यां तक्ष्णः" ( २ ) । ग्राम और कौट शब्दोंके परवर्त्ती तक्षन् ( *carpenter* ) शब्दके उत्तर ट होता है । यथा, ग्रामतक्षः ( ग्रामस्य तक्षा ) साधारणः सूत्रधर इत्यर्थः ( *a carpenter who works for the people of the village* ) ; कौटतक्षः ( कुट्यां भवः कौटः, *independent,* स चासौ तक्षा चेति स्वतन्त्रः सूत्रधर इत्यर्थः ( *an independent carpenter, a carpenter who works at home on his own account*) । अन्यत्र, राजतक्षा (राज्ञस्तक्षा, *the carpenter of a king* ) ।

८६ । "अतेः शुनः" ( ३ ) । अति-शब्दके परवर्त्ती 'श्वन्' शब्दके उत्तर ट होता है । यथा, अतिक्रान्तः श्वानम् अतिश्वो वराहः ( *a boar that surpasses a dog in strength or speed* ), अतिश्वी सेवा ( *service more degrading or contemptible than that of a dog* ) ।

---

अग्राख्यायामुरसः ( पा ५।४।९३ ) । ( १ ) पा ५।४।९४ । ( २ ) ग्रामकौटाभ्यां च तक्ष्णः ( पा ५।४।९५ ) । ( ३ ) पा ५।४।९६ ।

८७। "उपमानादप्राणिषु" (१)। उपमानवाचक श्वन्-शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, आकर्षः (*throw of dice*) श्वेव आकर्षश्वः (*a dog-like throw of dice i. e. a bad or unlucky throw*)। प्राणी बोध होनेसे ट नहीं होता। यथा, वानरश्वा (*a monkey like a dog*)।

८८। "उत्तर-मृग-पूर्व्वोपमानेभ्यः सक्थ्नः" (२)। उत्तर, मृग, पूर्व्व और उपमानवाचकके परवर्त्ती सक्थि-शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, उत्तरसक्थम्, मृगसक्थम्, पूर्व्वसक्थम्; उपमान—फलकमिव सक्थि फलकसक्थम्।

८९। "नावो द्विगोरतद्धितार्थे" (३)। द्विगुसमासस्थित नौ-शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, द्वयोर्नावोः समाहारः द्विनावम्, पञ्च नावो धनमस्य पञ्चनावधनः (*one whose wealth consists of five boats*)। तद्धितार्थमें ट नहीं होता। यथा, पञ्चभिर्नौभिः क्रीतः पञ्चनौः। द्विगु भिन्न स्थलमें—राज्ञो नौः राजनौः, नवीना नौः नवीननौः (*a new boat*)।

९०। "अर्द्धाच्च" (४)। अर्द्ध-शब्दके परवर्त्ती नौ शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, अर्द्धं नावः अर्द्धनावम् (*half a boat*)। परलिङ्ग नहीं हुआ।

९१। "खार्य्या विभाषा" (५)। द्विगु समास होनेसे

---

(१) पा॰५।४।९७। (२) ॰उत्तरमृग-पूर्व्वाच्च सक्थ्नः (पा ५।४।९८)। (३) नावो द्विगोः (पा ५।४।९९)। (४) पा ५।४।१००। (५) खार्य्याः प्राचाम् (पा ५।४।१०१)।

अथवा अर्द्ध-शब्द पूर्व्वमें रहनेसे 'खारी' शब्दके उत्तर विकल्पसे ट होता है। यथा, द्वे खार्य्यौ प्रमाणमस्य द्विखारम्, द्विखारि ; अर्द्धं खार्य्याः अर्द्धखारम्, अर्द्ध खारी।

६२। "द्वित्रिभ्यामञ्जलेः" (१)। द्विगु समास होनेसे द्वि और त्रि शब्दोंके परवर्त्ती अञ्जलि-शब्दके उत्तर विकल्पसे ट होता है। यथा, द्वयोरञ्जल्योः समाहारः द्व्यञ्जलम्, द्व्यञ्जलि ; त्र्यञ्जलम्, त्र्यञ्जलि ; द्वावञ्जली जलमस्य द्व्यञ्जलजलः, द्व्यञ्जलि-जलः। तद्धितार्थ द्विगु-समासमें ट नहीं होता। यथा, द्वाभ्याम् अञ्जलिभ्यां क्रीतः द्व्यञ्जलिः। द्विगु भिन्न अन्य समासमें भी नहीं होता। यथा, द्वयोरञ्जलिः द्व्यञ्जलिः।

६३। "जनपदादुब्रह्मणः" (२)। जनपदवाचक शब्दके परवर्त्ती ब्रह्मन् शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, सुराष्ट्रस्य सुराष्ट्रे वा ब्रह्मा सुराष्ट्रब्रह्मः। ऐसे—अवन्तिब्रह्मः, कलिङ्गब्रह्मः। अन्यत्र, देवब्रह्मा नारदः।

६४। "विभाषा कु-महद्भ्याम्" (३)। कु और महत शब्दोंके परवर्त्ती ब्रह्मन्-शब्दके उत्तर विकल्पसे ट होता है। यथा, कुत्सितो ब्रह्मा कुब्रह्मः, कुब्रह्मा। ऐसे—महाब्रह्मः, महाब्रह्मा ( *The Supreme Spirit* )।

६५। "अक्ष्णोऽचक्षुषि" (४)। अक्षि-शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, गवामक्षीव गवाक्षः ( *a round window* )।

---

(१) पा ५।४।१०२। (२) ब्रह्मणो जानपदाख्यायाम् (पा ५।४।१०४)। (३) कुमहद्भ्यामन्यतरस्याम् (पा ५।४।१०५)। (४) अक्ष्णोऽदर्शनात् (पा ५।४।७६)।

'चक्षु' बोध होनेसे नहीं होता। यथा, बालकस्य अक्षि बालकाक्षि।

६६। "वृद्धमहज्जातेभ्य उक्ष्णः" (१)। वृद्ध, महत् तथा जात शब्दके परवर्त्ती 'उक्षन्' (*bull*) शब्दके उत्तर ट होता है। यथा, वृद्धः उक्षा वृद्धोक्षः, महान् उक्षा महोक्षः (*a great or big bull*), जातः उक्षा जातोक्षः।

६७। "निःश्रेयस-पुरुषायुषे" (१)। निःश्रेयस और पुरुषायुष शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, निश्चितं श्रेयः निःश्रेयसम् (*final beatitude*), पुरुषस्यायुः पुरुषायुषम् (*the duration of a man's life*)।

६८। "विभाषा छायादि नपुंसकम्" (२)। छाया (३) आदि शब्द विकल्पसे नपुंसक होते हैं। यथा, तरुच्छायम् तरुच्छाया, गोशालम् गोशाला।

६९। "नित्यं छाया वाहुल्ये" (४)। पूर्व्व पदार्थका

---

(१) अचतुरविचतुरसुचतुरस्त्रीपुंसधेन्वनुडुहर्क्सामवाङ्मनसाक्षिभ्रुवदारगवोर्व्वष्ठीवपदष्ठीवनक्तन्दिवरात्रिन्दिवाहर्दिवसरजसनिःश्रेयसपुरुषायुषद्व्यायुषत्र्यायुषर्ग्यजुषजातोक्षमहोक्षवृद्धोक्षोपशुनगोष्ठश्वाः (पा ५।४।७७) (२) विभाषा सेनासुराच्छायाशालानिशानाम (पा २।४।२५)। यथा, वृक्षस्य वृक्षयोर्वा छाया वृक्षच्छायम्, वृक्षच्छाया; गोशालम्, गोशाला; ब्राह्मणसेनम्, ब्राह्मणसेना; यवसुरम्, यवसुरा; श्वनिशम्, श्वनिशा (कृष्णा चतुर्द्दशी, *the fourteenth day of the black fortnight*, तस्यां किल केचित् श्वान उपवसन्ति, *the night in which certain dogs are said to have fasted*)। (३) छाया, शाला, सेना, सुरा, निशा। (४) छाया बाहुल्ये (पा २।४।२२)।

बाहुल्य बोध होनेसे छाया-शब्द नित्य नपुंसक होता है। यथा, इक्षूणां छाया इक्षुच्छायम्, शराणां छाया शरच्छायम्।

१००। "सभा प्रभुपर्य्यायपूर्व्वा" (१)। प्रभुपर्य्याय शब्द पूर्व्वमें रहनेसे सभा-शब्द नित्य नपुंसक होता है। यथा, प्रभुसभम्, ईश्वरसभम्। राजसभा (२) आदि स्थलोंमें नहीं होता।

१०१। "रक्षःपिशाचादिपूर्व्वा च" (१)। रक्षस्, पिशाच आदि शब्द पूर्व्वमें रहनेसे सभा-शब्द नित्य नपुंसक होता है। यथा, रक्षःसभम्, पिशाचसभम्। अन्यत्र मनुष्यसभा, देवदत्त-सभा।

१०२। "अशाला च" (३)। शालाभिन्नार्थवाचक सभा-शब्द नित्य नपुंसक होता है। यथा, स्त्रीसभम्, स्त्रीणां समूहः इत्यर्थः; शिशुसभम् शिशूनां समवाय इत्यर्थः।

१०३। "पुंवत् कुक्कुटीप्रभृतीनामण्डादौ" (४)। अण्ड आदि शब्द परे रहनेसे कुक्कुटी आदि शब्दोंका पुंवद्भाव होता है। यथा, कुक्कुट्या अण्डं कुक्कुटाण्डम् हंस्या अण्डं हंसाण्डम्, कुक्कुट्याः शावः कुक्कुटशावः, हंस्याः शावः हंसशावः, मृग्याः पदं मृगपदम्, मृग्याः क्षीरं मृगक्षीरम्।

---

(१) सभा राजाऽमनुष्यपूर्व्वा (पा २।४।२३); पर्य्यायस्यैवेष्यते (वा० ५१९); अमनुष्यशब्दो रूढ्या रक्षःपिशाचादीनाह (भट्टोजिदीक्षित)। (२) राजन् शब्द पूर्व्वमें रहनेसे नहीं होता; किन्तु राजपर्य्याय शब्द पूर्व्वमें रहनेसे होता है। यथा, नृपसभम्, इनसभम् (*the council of a king*)। (३) पा २।४।२४। (४) कुक्कुट्यादीनामण्डादिषु पुंवद्वचनम् (वा० ६९६४)।

## बहुव्रीहि-समास (Relative or Attributive Compounds) ।

१ । "बहुव्रीहिः" ( १ ) । इस प्रकरणमें जिस समासका विधान होता है उसका नाम बहुव्रीहि है ।

२ । "अनेकमन्यपदार्थे" ( २ ) । एकसे अधिक प्रथमान्त पद अन्य ( अर्थात् प्रथमासे भिन्न द्वितीयान्त प्रभृति ) पदके अर्थमें विद्यमान रहनेसे बहुव्रीहि समास होता है । यथा, आरूढ़ो वानरो यम् आरूढ़वानरो वृक्षः, कृतं कर्म्म येन कृतकर्म्मा पुरुषः, दत्तं धनं यस्मै दत्तधनो दरिद्रः, उद्धृतम् उदकं यस्मात् उद्धृतोदकः कूपः, दीर्घौ बाहू यस्य दीर्घबाहुः पुरुषः, प्रफुल्लानि कमलानि यस्मिन् प्रफुल्लकमलं सरः ।

३ । "संख्ययाव्ययासन्नादूराधिकसंख्याः" (३) । संख्यावाचक शब्दके साथ अव्यय, आसन्न, अदूर, अधिक और संख्यावाचक शब्दोंका बहुव्रीहि समास होता है ।

४ । "सख्याया अबहोर्डः" ( ४ ) । संख्यावाचक शब्दके उत्तर ड होता है ; ड् इत्, अ रहता है । यथा, दशानां समीपे ये ते उपदशाः ( *about ten i. e. nine or eleven* ), विंशतेरासन्नाः आसन्नविंशाः ( *about twenty i. e. ninteen or twenty-one* ), त्रिंशतोऽदूरे अदूरत्रिंशाः ( *not far from thirty* ), चत्वारिंशतोऽधिका अधिकचत्वारिंशाः ( *more than forty* ), द्वौ वा त्रयो वा द्वित्राः ( *two or three* ),

---

( १ ) शेषो बहुव्रीहिः ( पा २।२।२३ ) । ( २ ) पा २।२।२४ । ( ३ ) संख्ययाऽव्ययासन्नादूराधिकसंख्याः संख्येये ( पा २।२।२५ ) । ( ४ ) बहुव्रीहौ संख्येये डच-

पञ्च वा षड् वा पञ्चषाः ( *five or six* )। बहु-शब्दके उत्तर नहीं होता। यथा, बहूनां समीपे उपबहवः ( १ )।

५। "दिङ्नामान्यन्तराले" ( २ )। 'अन्तराल' बोध होनेसे दिग्वाचक पूर्व्वा आदि शब्दोंका बहुव्रीहि समास होता है। यथा, पूर्व्वस्या उत्तरस्याश्च दिशोरन्तरालं पूर्व्वोत्तरा (*north-east* ), दक्षिणस्याः पूर्व्वस्याश्च दिशोरन्तरालं दक्षिण-पूर्व्वा ( *south-east* ), उत्तरस्याः पश्चिमायाश्च दिशोरन्तरालम् उत्तरपश्चिमा ( *north-west* )।

६। "सहस्तृतीयया" ( ३ )। तृतीयान्त पदके साथ सह-शब्दका बहुव्रीहि समास होता है।

७। "सहः सो विभाषा" ( ४ )। बहुव्रीहि समासमें सह-शब्दके स्थानमें विकल्पसे स होता है। यथा, पुत्रेण सह सपुत्रः, सहपुत्रः ; अनुजेन सह सानुजः, सहानुजः ; बान्धवेन सह सबान्धवः, सहबान्धवः ; भृत्येन सह सभृत्यः, सहभृत्यः।

८। "रणव्यतिहारे तृतीयासप्तम्योः सरूपयोः" ( ५ )। परस्पर युद्ध बोध होनेसे समानरूप तृतीयान्त तथा सप्तम्यन्त पदका बहुव्रीहि समास होता है।

९। "दीर्घोऽन्त्यः पूर्व्वस्य" ( ६ )। रणव्यतिहारमें समास होनेसे पूर्व्वपदके अन्त्यस्वरका दीर्घ होता है।

---

बहुगणात् ( पा ५।४।७३ )। ( १ ) गण-शब्दके उत्तर भी नहीं होता। यथा, उपगणाः। ( २ ) पा २।२।२६। ( ३ ) तेन सहेति तुल्ययोगे ( पा २।२।२८ )। ( ४ ) वोपसर्ज्जनस्य ( पा ६।३।८२ )। ( ५ ) तत्र तेनेदमिति सरूपे ( पा २।२।२७ )। ( ६ ) अन्येषामपि दृश्यते ( पा ६।३।१३७ )।

१०। "इच् परात्" (१)। रणव्यतिहारमें समास होनेसे पर पद्के उत्तर इच् होता है ; च् इत्, अव्यय होता है ; इच् परे अन्त्य उवर्णका गुण होता है। यथा, केशेषु केशेषु गृहीत्वा इदं युद्धं प्रवृत्तं केशाकेशि, दण्डैश्च दण्डैश्च प्रहृत्य इदं. युद्धं प्रवृत्तं दण्डादण्डि। ऐसे—मुष्टीमुष्टि, बाहूबाहवि (२), अस्यसि ( *sword against sword* )।

११। "स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कायाः स्त्रियाम्" (३)। बहुव्रीहि समासमें, स्त्रीलिङ्ग शब्द परे रहनेसे, भाषितपुंस्क स्त्रीलिङ्ग शब्दका पुंवद्भाव होता है। यथा, स्थिरा बुद्धिरस्य स्थिरबुद्धिः, महती मतिरस्य महामतिः, चित्रा गतिरस्य चित्रगतिः, दृढ़ा भक्तिरस्य दृढ़भक्तिः, प्रिया भार्य्यास्य प्रियभार्य्यः, शीता गौरस्य शीतगुः ( *the moon, camphor* )।

१२। "नोबन्तस्य" (३)। बहुव्रीहि समासमें ऊप्-प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्गका पुंवद्भाव नहीं होता। यथा, वामोरूः भार्य्यास्य वामोरूभार्य्यः।

१३। "न कोपधस्य" (४)। जिस स्त्रीलिङ्ग शब्दके उपधास्थलमें तद्धितका किंवा अक-प्रत्ययका क रहता है, उसका

---

(१) इच् कर्म्मव्यतिहारे ( पा ५।४।१२७ )। (२) वोपदेवके अनुसार पूर्व्व पदके अन्त्यस्वरके स्थानमें विकल्पसे आ होता है। यथा, मुष्टामुष्टि, मुष्टीमुष्टि ; बाहाबाहवि, बाहूबाहवि। स्वरवर्ण परे रहनेसे नहीं होता। यथा, अस्यसि। (३) स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु ( पा ६।३।३४ )। (४) न कोपधायाः ( पा ६।३ ३७ ) ; कोपधप्रतिषेधे तद्धितवुग्रहणम् (वा० ३९३१)।

पुंवद्भाव नहीं होता। यथा, तद्धित—रसिका भार्य्यास्य रसिकाभार्य्यः; अक-प्रत्यय—पाचिका भार्य्यास्य पाचिकाभार्य्यः। अन्यत्र होता है। यथा, एका भार्य्यास्य एकभार्य्यः।

१४। "न संज्ञा-पूरण्योः" (१)। संज्ञावाचक तथा पूरणवाचक स्त्रीलिङ्ग शब्दका पुंवद्भाव नहीं होता। संज्ञा-वाचक—दत्ता भार्य्यास्य दत्ताभार्य्यः, गङ्गा भार्य्यास्य गङ्गाभार्य्यः, रोहिणी भार्य्यास्य रोहिणीभार्य्यः, रेवती भार्य्यास्य रेवतीभार्य्यः; पूरणवाचक—द्वितीया भार्य्यास्य द्वितीयाभार्य्यः, पञ्चमी भार्य्यास्य पञ्चमीभार्य्यः।

१५। "न जाति स्वाङ्गयोः" (२) जातिवाचक स्त्रीलिङ्ग शब्दका और स्वाङ्गवाचक ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दका पुंवद्भाव नहीं होता। यथा, जातिवाचक—ब्राह्मणी भार्य्यास्य ब्राह्मणी-भार्य्यः, क्षत्रिया भार्य्यास्य क्षत्रियाभार्य्यः; स्वाङ्गवाचक—सुकेशी भार्य्यास्य सुकेशीभार्य्यः, कृशाङ्गी भार्य्यास्य कृशाङ्गीभार्य्यः। किन्तु सुकेशा भार्य्यास्य सुकेशभार्य्यः, कृशाङ्गा भार्य्या अस्य कृशाङ्गभार्य्यः (*a man having a wife of slender body*)।

१६। "न प्रियादि-पूरण्योः" (१)। बहुव्रीहि समासमें

---

(१) संज्ञापूरण्योश्च (पा ६।३।३८)। स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु (पा ६।३।३४)। (२) स्वाङ्गाच्चेतः (पा ६।३।४०); जातेश्च (पा ६।३।४१)। काशिका, सिद्धान्तकौमुदी आदि ग्रन्थोंमें "जातेश्च" इस सूत्रमें 'ईतः' की अनुवृत्ति नहीं की गई इसलिये उनके अनुसार क्षत्रियाभार्य्यः, शूद्राभार्य्यः आदि प्रयोग ठीक है। किन्तु मुग्धबोधके अनुसार इन

प्रिया (१) आदि शब्द परे रहनेसे, पूर्व्ववर्त्ती स्त्रीलिङ्ग शब्दका पुंवद्भाव नहीं होता। यथा, शोभना प्रियास्य शोभनाप्रियः, सुलोचना कान्तास्य सुलोचनाकान्तः।

१७। "अप् पूरणी-प्रमाणीभ्याम्" (२)। पूरणवाचक शब्दके और प्रमाणी शब्दके उत्तर अप् होता है; प् इत्, अ रहता है। यथा, कल्याणी पञ्चमी यासां रात्रीणां ताः कल्याणीपञ्चमा रात्रयः (३) (*the nights of which the fith is auspicious, nights the complement of which is an auspicious fith night*), स्त्री प्रमाणी येषां ते स्त्रीप्रमाणाः कुटुम्बिनः।

१८। "नञ्-सु-वि-त्र्युपेभ्यश्चतुरः" (४)। नञ्, सु, वि,

---

जगहोंमें पुंवद्भावकी प्रसक्ति है। (१) प्रिया, मनोज्ञा, कल्याणी, सुभगा, दुर्भगा, सचिवा, स्वा, कान्ता, क्षान्ता, समा, चपला, वामना। भक्ति, तनया, दुहिता, ये तीन शब्द भी प्रियादिगणमें पठित होते हैं, किन्तु सर्व्वत्र ही विपरीत प्रयोग देखनेमें आता है, इसलिये गणके भीतर नहीं दिये गये। (२) अप् पूरणी-प्रमाण्योः (पा ५।४।११६)। (३) मुख्य पूरणीके उत्तर अप् होता है, गौण पूरणीके उत्तर नहीं होता। 'कल्याणी पञ्चमी रात्रिर्यस्मिन् पक्षे स कल्याणपञ्चमीकः पक्षः'। यहां पूरणवाचक शब्द गौण है इस हेतु उसके उत्तर अप् नहीं हुआ। असमस्त अवस्थामें जिस अर्थका वाचक होता है समस्त अवस्थामें भी उसी अर्थका वाचक होनेसे ही मुख्य कहते हैं; और असमस्त अवस्थामें जिस अर्थका वाचक होता है, समस्त अवस्थामें तद्भिन्नार्थवाचक होनेसे गौण कहते हैं। 'कल्याणपञ्चमा रात्रयः' यहां पूरण-वाचक शब्द असमस्त तथा समस्त दोनों अवस्थाओंमें ही रात्रिवाचक है, इसलिये मुख्य है; और 'कल्याणपञ्चमीक' पक्षः' यहां पूरणवाचक शब्द असमस्त अवस्थामें रात्रिवाचक है, किन्तु समस्त अवस्थामें तद्वाचक न होकर तद्भिन्नार्थ पक्ष-वाचक हुआ है इसलिये यह गौण है। (४) अचतुर-विचतुर-सुचतुर इत्यादि (पा ५.४.७७) Foot-note (1), page 229; त्र्युपाभ्यां चतुरोऽजिष्यते (वा० ३३५१)।

त्रि उप, इन सभोंके परवर्त्ती चतुर्-शब्दके उत्तर अप् होता है। यथा, अविद्यमानानि चत्वार्य्यस्य अचतुरः। ऐसे—सुचतुरः, विचतुरः, त्रिचतुरः, उपचतुरः।

१९। "नेतुर्नक्षत्रात्" (१)। नक्षत्र-वाचक शब्दके परवर्त्ती नेतृ शब्दके उत्तर अप् होता है। यथा, मृगनेत्राः पुष्यनेत्राः वा रात्रयः ( *the nights of which the Mrigasira or Pushya constellation is the leader i. e. the position of which in the heavens marks their advance* )।

२०। "नाभेः संज्ञायाम्" (२)। संज्ञा-बोध होनेसे नाभि शब्दके उत्तर अप् होता है। यथा, उन्नाभः, ऊर्णनाभः ( *a spider* ), पद्मनाभः ( *an epithet of Vishnu* )।

२१। "अन्तर्ब्बहिर्भ्यां लोम्नः" (३)। अन्तर् तथा बहिस् शब्दके परवर्त्ती लोमन् शब्दके उत्तर अप् होता है। यथा, अन्तर्लोमानि यस्य अन्तर्लोमः, बहिर्लोमानि यस्य बहिर्लोमः।

२२। "नञ्-दुः-सुभ्यः सक्थ्नो वा" (४)। नञ्, दुः, सु, इन तीनोंके परवर्त्ती सक्थि शब्दके उत्तर विकल्पसे अप् होता

---

(१) नेतुर्नक्षत्रे अब् व्यक्तव्यः (वा० ३३६०)। (२) अन्यत्रापि च दृश्यते। पद्मनाभः (पा ५।४।६५ सूत्रे काशिका)। (३) अन्तर्वहिर्भ्यां च लोम्नः (पा ५।४।११७)। (४) नञ्-दुः-सुभ्यो हलि सक्थ्योरन्यतरस्याम् (पा ५।४।१२१)।

है। यथा, असक्थः, असक्थिः; दुःसक्थः, दुःसक्थिः; सुसक्थः, सुसक्थिः ( *one having good thighs* )।

२३। "सक्थ्यक्ष्णोः षः स्वाङ्गे" (१)। 'स्वाङ्ग' बोध होनेसे बहुव्रीहि समासमें सक्थि और अक्षि शब्दोंके उत्तर ष होता है; ष् इत्, अ रहता है। यथा, दीर्घे सक्थिनी अस्य दीर्घसक्थः पुरुषः (*a man having long thighs*, वृत्ते सक्थिनी अस्याः वृत्तसक्थी नारी ( *a woman who has round thighs* ). दीर्घे अक्षिणी अस्मिन् दीर्घाक्षं वदनम् ( *a face with long eyes* ), विशाले अक्षिणी अस्याः विशालाक्षी देवी। 'स्वाङ्ग' बोध न होनेसे नहीं होता। यथा, दीर्घसक्थि शकटम्, स्थूलाक्षिः ( २ ) इक्षुदण्डः ( *a sugar-cane with big eye-like knots* )।

२४। "अङ्गुलेर्दारुणि" ( ३ )। दारु ( लकड़ी, *wood* ) बोध होनेसे अंगुलि-शब्दके उत्तर ष होता है। यथा, पञ्चांगुलं दारु ( *a piece of wood five fingers long*। दारु भिन्न स्थलमें—पञ्चांगुलिर्हस्तः ( *a hand with five fingers* )।

२५। "द्वित्रिभ्यां मूर्द्ध्नः" ( ४ )। द्वि तथा त्रि शब्दके

---

( १ ) बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात् षच् ( पा ५।४।११३ )। ( २ ) काशिकावृत्तिमें भी 'स्थूलाक्षिः इक्षुः' यह उदाहरण है; परन्तु "अक्ष्णोऽदर्शनात् ( पा ५।४।७६ ) इस सूत्रसे समासान्त अच् होनेके कारण 'स्थूलाक्षा इक्षुः' अथवा 'स्थूलाक्षः इक्षुदण्डः' होना ही समीचीन है। इसलिये भट्टोजिदीक्षितने "स्थूलाक्षा वेणुयष्टिः' यह उदाहरण दिया है। (३) पा ५।४।११४। (४) द्वित्रिभ्यां षः

परवर्त्ती मूर्द्धन्-शब्दके उत्तर ष होता है। यथा, द्वौ मूर्द्धानावस्य द्विमूर्द्धः, त्रयो मूर्द्धानोऽस्य त्रिमूर्द्धः ( *three-headed* )। अन्यत्र नहीं होता। यथा, पञ्च मूर्द्धानोऽस्य पञ्चमूर्द्धा।

२६। "असू नञ्-दुः-सुभ्यः प्रजायाः" ( १ )। नञ्, दुर्, सु, इन तीनोंके परवर्त्ती प्रजा- शब्दके उत्तर असू होता है। यथा, अप्रजाः ( *having no progeny or descendants*), दुष्प्रजाः ( *having bad progeny* ), सुप्रजाः।

२७। "मन्दाल्पाभ्याञ्च मेधायाः" ( १ )। नञ्, दुर्, सु, मन्द, अल्प, इन सभोंके परवर्त्ती मेधा-शब्दके उत्तर असू होता है। यथा, अमेधाः (*having no retentive memory*), दुर्मेधाः, सुमेधाः, मन्दमेधाः, अल्पमेधाः।

२८। "धर्म्मादन् केवलात्" ( २ )। धर्म्म-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, सुधर्म्मा, शुभधर्म्मा, अर्ज्जितधर्म्मा। धर्म्मशब्द अन्य शब्दके साथ मिला रहनेसे नहीं होता। यथा, परमस्वधर्म्मः।

२९। "दक्षिणादीर्म्माल्लुब्धयोगे" ( ३ )। व्याध-सम्बन्ध बोध होनेसे दक्षिण शब्दके परवर्त्ती ईर्म्म-शब्दके उत्तर अन् होता है। यथा, दक्षिणे ईर्म्मं व्रणं यस्य दक्षिणेर्म्मा मृगः ( *a stag wounded on the right side by a hunter* ) व्याधेन दक्षिणे पार्श्वे कृतव्रण इत्यर्थः ( ४ )।

---

मूर्द्धः ( पा ५।४।११५ )। ( १ ) नित्यमसिच् प्रजामेधयोः ( पा ५।४।१२२ )। ( २ ) धर्म्मादनिच् केवलात् ( पा ५।४।१२४ )। ( ३ ) दक्षिणेर्म्मा लुब्धयोगे ( पा ५।४।१२६ )। ( ४ ) स्वयंजाते व्रणे दक्षिणेर्म्मा मृगः।—गोयीचन्द्र।

३०। "प्र-सम्भ्यां जानुनोः ज्ञुः" (१)। प्र, सम्, इन दोनों अव्ययोंके परवर्त्ती जानु शब्दके स्थानमें ज्ञु होता है। यथा, प्रज्ञुः (*a bandy-legged person i. e. one having crooked shanks*), संज्ञुः (*one having pretty shanks*)।

३१। "ऊर्द्ध्वाद्विभाषा" (२)। ऊर्द्ध्व शब्दके परवर्त्ती जानु शब्दके स्थानमें विकल्पसे ज्ञु होता है। यथा, ऊर्द्ध्वज्ञुः, ऊर्द्ध्वजानुः (*one having long shanks*)।

३२। "नसो नासिकायाः संज्ञायाम्" (३)। संज्ञा बोध होनेसे नासिका-शब्दके स्थानमें नस होता है। यथा, द्रुरिव नासिका अस्य द्रुणसः, वार्ध्रीव नासिकास्य वार्ध्रीणसः (४), गौरिव नासिकास्य गोनसः। स्थूल शब्दके उत्तर नहीं होता। यथा स्थूला नासिकास्य स्थूलनासिकः। संज्ञा-बोध नहीं होनेसे नहीं होता। यथा, तुङ्गा नासिकास्य तुङ्गनासिकः पुरुषः।

३३। "उपसर्गाच्च" (५)। उपसर्गके परवर्त्ती नासिका शब्दके स्थानमें नस होता है। यथा, प्रणसः, उन्नसः, अपनसः।

३४। "खर-खुराभ्यां नस् च" (६)। खर और खुर शब्दोंके परवर्त्ती नासिका शब्दके स्थानमें नस और नस् होते हैं। यथा, खरनसः खरणाः ; खुरनसः, खुरणाः।

३५। "विग्राद्यः" (७)। वि-उपसर्ग-सहित नासिका

(१) प्रसम्भ्यां जानुनोर्ज्ञुः (पा ५।४।१२९)। (२) पा ५।४।१३०। (३) अञ् नासिकायाः संज्ञायां नसं चास्थूलात् (पा ५।४।११८)। (४) वार्ध्री *a thong*; वार्ध्रीणसः *an old white goat, an animal having a thong through its perforated nostrils.* वार्ध्रीनसः *a rhinoceros.* (५) पा ५।४।११९। (६) खुरखराभ्यां वा नस् (वा० ३३६३) ; पक्षे अजपीष्यते। (७) वेर्ग्रो वक्तव्यः.

के स्थानमें विग्र, विख्र, विख्, विख्य, विख, विखु (all meaning *nose-less*) निपातनसे सिद्ध होते हैं । (१) ।

३६ । "जानिर्जायायाः" (२) । जाया शब्दके स्थानमें जानि (आदेश) होता है । यथा, युवतिर्जायास्य युवजानिः, प्रिया जायास्य प्रियजानिः, सुन्दरी जायास्य सुन्दरजानिः ।

३७ । "इर्गन्धादुत्-सु-पूति-सुरभिभ्यः" (३) । उत्, सु, पूति, सुरभि, इनके परवर्त्ती गन्ध-शब्दके उत्तर इ होता है । यथा, उद्गन्धिः, सुगन्धिः, पूतिगन्धिः, सुरभिगन्धिः । द्रव्यान्तरके गन्धसम्बन्धमें नहीं होता । यथा, सुगन्धः पवनः ।

३८ । "अल्पसंयोगे" (४) । 'अल्पसंयोग' बोध होनेसे गन्ध-शब्दके उत्तर इ होता है । यथा, घृतगन्धि, दधिगन्धि, सूपगन्धि भोजनम् ।

३९ । "उपमानाच्च" (५) । उपमानवाचक पदके परवर्त्ती गन्ध-शब्दके उत्तर इ होता है । यथा, पद्मस्येव गन्धोऽस्य पद्मगन्धिः, करीषगन्धिः (*having the smell of dried cow-dung*) । (६) ।

४० । "पादस्य पादुपमानादहस्त्यादेः" (७) । उपमान-

---

(वा० ३३६५) ; खास्य (वा० ३३६६) । (१) नियम ३३ के अनुसार विगता नासिकास्य (वि उपसर्ग-सहित नासिकाके स्थानमें) विनसः भी होता है । (२) जायाया निङ् (पा ५।४।१३४) । (३) गन्धस्येदुत्पूतिसुसुरभिभ्यः (पा ५।४।१३५) ; गन्धस्य इत्त्वे तदेकान्तग्रहणम् (वा० ३३६८) । (४) अल्पाख्यायाम् (पा ५।४।१३६) । (५) पा ५।४।१३७ । (६) बोपदेवके अनुसार विकल्पसे । (७) पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः (पा ५।४।१३८) ।

वाचक पदके परवर्त्ती पाद-शब्दके स्थानमें पाद् होता है। यथा, व्याघ्रस्येव पादावस्य व्याघ्रपात्। हस्तिन् (१) आदिके परवर्त्ती होनेसे नहीं होता। यथा, हस्तिन इव पादावस्य हस्तिपादः।

४१। संख्या-सुपूर्व्वस्य च" (२)। संख्यावाचक शब्द तथा सु पूर्व्वमें रहनेसे पाद-शब्दके स्थानमें पाद् होता है। यथा, द्विपात्, त्रिपात् चतुष्पात्, सुपात्।

४२। "स्त्रियां कुम्भादेः पद्" (३)। स्त्रीलिङ्गमें कुम्भ (४) आदिके परवर्त्ती पाद-शब्दके स्थानमें पद् होता है। यथा, कुम्भपदी, एकपदी, द्विपदी, त्रिपदी, शतपदी, विष्णुपदी, आर्द्रपदी।

४३। "सुहृद्-दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः" (५)। मित्र, अमित्र, इन दोनों अर्थोंमें यथाक्रम सुहृद्, दुर्हृद्, ये दो शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, शोभनं हृदयमस्य सुहृत् मित्रम्; दुष्टं हृदयमस्य दुर्हृत् अमित्रः।

४४। "उरःप्रभृतिभ्यः कप्" (६)। उरस् (७) आदि शब्दोंके उत्तर कप् होता है; प् इत्, क रहता है। यथा,

---

(१) हस्तिन्, कुद्दाल, अश्व, अज, कपोत, जाल, गण्ड, गण्डोल (*molasses*), कुसूल (*a grain-jar*) इत्यादि। (२) संख्यासुपूर्व्वस्य (पा ५।४।१४०)। (३) कुम्भपदीषु च (पा ५।४।१३९)। (४) कुम्भ, एक, द्वि, त्रि, शत, सूल, जाल, मुनि, गुण, सूच, गोधा, तृण, विष्णु, आर्द्र, कृष्ण, शुचि स्थूणा (*post, pillar*) इत्यादि। (५) पा ५।४।१५०। (६) पा ५।४।१५१। (७) उरस्, उपानह्, पुमस्, पयस्, दधि, मधु, शालि, सर्पिस्, अनडुह्, नौ, निर् तथा नञ्-पूर्व्वक अर्थ।

व्यूढमुरोऽस्य व्यूढोरस्कः ( *having a broad chest* ), उपानद्भ्यां सह सोपानत्कः, भाषितः पुमाननेन भाषितपुंस्कः, न विद्यते अर्थोऽस्मिन् निरर्थकम्, अनर्थकम् ।

४५। "इनन्तात् स्त्रियाम्" (१)। स्त्रीलिङ्गमें इन्-भागान्त शब्दके उत्तर कप् होता है। यथा, बहवोऽस्यां धनिनः बहुधनिका नगरी, बहवोऽस्यां वाग्मिनः बहुवाग्मिका सभा ।

४६। "ऋदन्त-नदीभ्याञ्च" (२)। ऋकारान्त और नदीसंज्ञक शब्दोंके उत्तर कप् होता है। यथा, ऋदन्त—एकपितृकः, समातृकः, मृतभर्त्तृका ; नदीसंज्ञक—मृतपत्नीकः, बहुकुमारीकः ( *where there are numerous virgins* ) ।

४७। "शेषाद्विभाषा" (३)। पूर्व्वोक्तोंओंसे भिन्नोंके उत्तर विकल्पसे कप् होता है। यथा, धृतधनुष्कः, धृतधनुः ; लब्धयशस्कः, लब्धयशाः ; मुण्डितशिरष्कः, मुण्डितशिराः ; अर्ज्जितधनकः, अर्ज्जितधनः ; बहुयोगिकः, बहुयोगी ; समानवयस्कः, समानवयाः ।

४८। "नेयसुनः" (४)। ईयसुन् प्रत्ययान्त शब्दोंके उत्तर कप् नहीं होता। यथा, बहुप्रेयान्, बहुप्रेयसी ।

४९। "न प्रशंसायां भ्रातुः" (५)। 'प्रशंसा' बोध होनेसे भ्रातृ-शब्दके उत्तर कप् नहीं होता। यथा, सुभ्राता, पण्डितभ्राता, साधुभ्राता। अन्यत्र, मूर्खभ्रातृकः, बहुभ्रातृकः ।

---

(१) इनः स्त्रियाम् ( पा ५।४।१५२ )। (२) नद्यृतश्च ( पा ५।४।१५३ )। (३) पा ५।४।१५४। (४) ईयसश्च ( पा ५।४।१५६ )। (५) वन्दिते भ्रातुः ( पा ५।४।१५७ )।

५०। "न नाड़ीतन्त्र्योः स्वाङ्गे" (१)। 'स्वाङ्ग' बोध होनेसे नाड़ी और तन्त्री शब्दोंके उत्तर कप् नहीं होता। यथा, बहुनाड़िः कायः, बहुतन्त्रीर्ग्रीवा। स्वाङ्ग बोध नहीं होनेसे, बहुनाड़ीकः स्तम्भः, बहुतन्त्रीका वीणा।

५१। "सुप्रातादयः" (२)। बहुव्रीहि-समासमें सुप्रात आदि शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, शोभनं प्रातरस्य सुप्रातः, शोभनं दिवास्य सुदिवः, चतस्रोऽश्रयः अस्य चतुरश्रः ( *quadrangular* )।

## द्वन्द्व-समास ( Copulative Compounds )।

१। "द्वन्द्वः" (३)। इस प्रकरणमें जो समास विहित होता है उसका नाम द्वन्द्व है। (४)

२। "परलिङ्गं द्वन्द्वे" (५)। द्वन्द्व-समास होनेसे, समस्त भाग परपदका लिङ्ग प्राप्त होता है।

---

(१) नाड़ीतन्त्र्योः स्वाङ्गे (पा ५।४।१५९)। (२) सुप्रातसुश्वसुदिवशारिकुक्ष-चतुरश्रैणीपदाजपदप्रोष्ठपदाः (पा ५।४।१२०)। सुप्रात, सुश्व, सुदिव, शारिकुक्ष, (चतुः-अश्रि *four-cornered*) चतुरश्र, एणीपद (एणी *a deer or a kind of short-legged black antelope*) *one having deer-like feet*, अजपद, (प्रोष्ठ *a bull*) प्रोष्ठपद (*one with bull-like fect ; the month of Bhadra*), ये सब शब्द निपातन-सिद्ध हैं। (३) चार्थे द्वन्द्वः (पा २।२।२९)। अनेकं सुबन्तं चार्थे वर्त्तमानं वा समस्यते स द्वन्द्वः। (४) समुच्चय, अन्वाचय, इतरेतरयोग और समाहार इन चारों चकारार्थोंमेंसे इतरेतरयोग और समाहार इन दोनों चकारार्थोंमें प्रयुक्त एकसे अधिक सुबन्त पदोंके समासको द्वन्द्व-समास कहते हैं। इस लिये द्वन्द्व समास दो प्रकारके हैं—इतरेतर द्वन्द्व और समाहार द्वन्द्व। (५) परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः (पा २।४।२६)।

३। "इतरेतरयोगे" (१)। परस्पर (आपसमें) योग (*mutual conjunction*) बोध होनेसे द्वन्द्व समास होता है। यथा, हरिश्च हरश्च हरिहरौ, रामश्च लक्ष्मणश्च रामलक्ष्मणौ, भीमश्च अर्ज्जुनश्च भीमार्ज्जुनौ, धवश्च खदिरश्च पलाशश्च धवखदिरपलाशाः, कन्दश्च मूलश्च फलश्च कन्दमूलफलानि, शब्दश्च स्पर्शश्च रूपश्च रसश्च गन्धश्च शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः। 'हरिहरौ' यहां हरि-पदार्थ तथा हर-पदार्थका परस्पर योग बोध होता है; 'धवखदिरपलाशाः' यहां धव-पदार्थ, खदिर-पदार्थ तथा पलाश-पदार्थका परस्पर योग बोध होता है।

४। "समाहारे च" (१)। दो अथवा बहु पदार्थोंका समाहार (समूह, समष्टि, *collection*) बोध होनेसे द्वन्द्व-समास होता है। (२)

५। "प्राणि-तूर्य्य-सेनाङ्गानाम्" (३)। द्वन्द्व-समासमें प्राण्यङ्ग (*the parts of an animal body*), तूर्य्याङ्ग (*the varieties of musical instruments*), तथा सेनाङ्ग

---

(१) समुच्चयान्वाचयेतरेतरयोगसमाहाराश्चार्थाः। समुच्चयान्वाचययोरसामर्थ्यात् समासो न। धवखदिरौ छिन्धीति मिलितानामन्वय इतरेतरयोगः। संज्ञापरिभाषमिति समूहः समाहारः। (भट्टोजिदीक्षित)। (२) बहुधा इतरेतर द्वन्द्व और समाहार द्वन्द्व ऐच्छिक (*optional*) हैं अर्थात् अधिकांश स्थलोंमें द्वन्द्व समास इतरेतर तथा समाहार दोनों ही हो सकते हैं। यथा, रामश्च लक्ष्मणश्च रामलक्ष्मणौ रामलक्ष्मणं वा, धवश्च खदिरश्च पलाशश्च धवखदिरपलाशाः धवखदिरपलाशं वा। किन्तु स्थल-विशेषमें समाहार नित्य होता है, स्थलविशेषमें विकल्पसे होता है और स्थलविशेषमें समाहार हो ही नहीं सकता। (३) द्वन्द्वश्च प्राणितूर्य्यसेनाङ्गानाम् (पा २।४।२)।

( *the parts of an army* )-वाचक पदोंका समाहार होता है। यथा, प्राण्यङ्ग—पाणिश्च पादश्च पाणिपादम्, करश्च चरणश्च करचरणम्, दन्तश्च ओष्ठश्च दन्तौष्ठम्, कर्णश्च नासिका च कर्णनासिकम्, भ्रुवौ च ललाटश्च भ्रूललाटम्, पृष्ठञ्च उदरञ्च पृष्ठोदरम्; तूर्य्याङ्ग—पणवश्च मृदङ्गश्च पणवमृदङ्गम्, शङ्खश्च दुन्दुभिश्च शङ्खदुन्दुभि, भेरी च पटहश्च भेरीपटहम् (१), ऋषभश्च गान्धारश्च ऋषभगान्धारम्, धैवतश्च पञ्चमश्च धैवतपञ्चमम्, षड्जश्च मध्यमश्च षड्जमध्यमम्; सेनाङ्ग—रथिकाश्च अश्वारोहाश्च रथिकाश्वारोहम्, शाक्तीकाश्च याष्टीकाश्च शाक्तीकयाष्टीकम्, परशवश्च करवालाश्च परशुकरवालम्, धनूंषि च शराश्च धनुःशरम्, शराश्च तूणीराश्च शरतूणीरम् (२)।

६। "नदीवाचिनां लिङ्गभेदे" (३)। लिङ्गकी विभिन्नता रहनेपर नदीवाचक पदोंका समाहार होता हैं। यथा, गङ्गा च शोणश्च गङ्गाशोणम्, उद्ध्यश्च इरावती च उद्ध्यैरावति,

---

(१) किसी किसीके मतमें यहां तूर्य्याङ्ग=तूर्य्य-वादक है। "अत्र प्राणिसेनयोरङ्गं नामावयवः। तूर्य्यस्य त्वङ्गं नामोपकारकं बोध्यम्।" (तत्वबोधिनी)। उनके अनुसार इसका उदाहरण—मार्द्दङ्गिकश्च पाणविकश्च मार्द्दङ्गिकपाणविकम्, वीणावादकश्च परिवादकश्च वीणावादकपरिवादकम् इत्यादि होना चाहिये और पणवमृदङ्गम् आदि उदाहरण "जातिरप्राणिनाम्" (पा २।४।६) सूत्रके हैं। (२) सेनाङ्ग-वाचक पदोंके केवल बहुवचनमें ही समाहार होता है, अन्य वचनमें नहीं। यथा, शरश्च तूणीरश्च शरतूणीरौ, शक्तिश्च परशुश्च करवालश्च शक्तिपरशुकरवालाः। (३) विशिष्टलिङ्गो नदीदेशोऽग्रामाः (पा २।४।७)।

ब्रह्मपुत्रश्च चन्द्रभागा च ब्रह्मपुत्रचन्द्रभागम्। लिङ्गकी विभिन्नता न रहनेसे नहीं होता। यथा, गङ्गा च यमुना च गङ्गायमुने, सरस्वती च दृषद्वती च सरस्वतीदृषद्वत्यौ।

७। "देशवाचिनाञ्च" (१)। लिङ्गकी विभिन्नता रहने पर देशवाचक पदोंका समाहार होता है। यथा, कुरवश्च कुरुक्षेत्रञ्च कुरुकुरुक्षेत्रम्, कुरवश्च जाङ्गलञ्च कुरुजाङ्गलम्, मथुरा च पाटलिपुत्रश्च मथुरापाटलिपुत्रम्। लिङ्गकी विभिन्नता न रहनेसे नहीं होता। यथा, मद्राश्च केकयाश्च मद्रकेकयाः, विदेहाश्च कलिङ्गाश्च विदेहकलिङ्गाः। ग्रामवाचक पदोंका समाहार नहीं होता। यथा, जाम्बवञ्च शालूकिनी च जाम्बव-शालूकिन्यौ।

८। "वा पशु-शकुनि-क्षुद्रजन्तुवाचिनां बहुवचने" (२)। बहुवचनमें पशुवाचक, शकुनिवाचक और क्षुद्रजन्तुवाचक पदोंका विकल्पसे समाहार होता है। यथा, पशुवाचक— गावश्च महिषाश्च गोमहिषम्, गोमहिषाः; वृकाश्च कुरङ्गाश्च वृककुरङ्गम्, वृककुरङ्गाः; गोमायवश्च गर्द्दभाश्च गोमायुगर्द्दभम्, गोमायुगर्द्दभाः; शकुनिवाचक—हंसाश्च सारसाश्च हंससारसम् हंससारसाः; वकाश्च चक्रवाकाश्च वकचक्रवाकम्, वकचक्रवाकाः; कोकिलाश्च मयूराश्च कोकिलमयूरम् कोकिल-

(१) विशिष्टलिङ्गो नदीदेशोऽग्रामाः (पा २।४।७) (२) विभाषा वृक्षमृग-तृणधान्यव्यञ्जनपशुशकुन्यश्ववडवपूर्व्वापराधरोत्तराणाम् (पा २।४।१२); क्षुद्रजन्तवः (पा २।४।८); फलसेनाङ्गवनस्पतिमृगशकुनिक्षुद्रजन्तुधान्यतृणानां बहुप्रकृतिरेव द्वन्द्व एकवदिति वाच्यम् (वा० १५५०)।

मयूराः ; क्षुद्रजन्तुवाचक—दंशाश्च मशकाश्च दंशमशकम्, दंशमशकाः ; यूकाश्च मक्षिकाश्च यूकमक्षिकम्, यूकमक्षिकाः ; मत्कुणाश्च पिपीलिकाश्च मत्कुणपिपीलिकम्, मत्कुण-पिपीलिकाः ।

९ । "फल तृण-तरुवाचकानाञ्च" (१) । बहुवचनमें फलवाचक, तृणवाचक और तरुवाचक पदोंका विकल्पसे समाहार होता है । यथा, फलवाचक—बदराणि च आमल-कानि च बदरामलकम्, बदरामलकानि ; खर्ज्जुराणि च नारि-केलानि च खर्ज्जुरनारिकेलम्, खर्ज्जुरनारिकेलानि ; व्रीहयश्च यवाश्च व्रीहियवम्, व्रीहियवाः ; मुद्गाश्च माषाश्च मुद्गमाषम्, मुद्गमाषाः ; तृणवाचक—कुशाश्च काशाश्च कुशकाशम्, कुश-काशाः ; तरुवाचक—अश्वत्थाश्च न्यग्रोधाश्च अश्वत्थन्यग्रोधम्, अश्वत्थन्यग्रोधाः ।

१० । "नित्यं नित्यविरोधिनाम्" (२) । जो सब जन्तु परस्पर नित्यविरोधी, बहुवचनमें तद्वाचक पदोंका नित्य समा-हार होता है । यथा, अहयश्च नकुलाश्च अहिनकुलम् (*the serpent and the mungoos*) काकाश्च (*crows*) उलूकाश्च (*owls*) काकोलूकम्, मार्ज्जाराश्च मूषिकाश्च मार्ज्जारमूषिकम् । (३)

(१) विभाषा वृक्षमृगतृणधान्य इत्यादि (पा २।४।१२) ; फलसेनाङ्ग इत्यादि (वा० १५४०) ; *Foot-note (2), page 246*. (२) येषां च विरोधः शाश्वतिकः (पा २।४।९) । (३) किन्तु विरोध नित्य अर्थात् स्वाभाविक न होकर नैमित्तिक होनेसे समाहार नहीं होता । यथा, देवाश्च असुराश्च देवासुराः, कुरवश्च पाण्डवाश्च कुरुपाण्डवाः ।

११। "गवाश्वप्रभृतीनाञ्च" (१)। गवाश्व (२) आदियोंका नित्य समाहार होता है। यथा, गावश्च अश्वाश्च गवाश्वम्, अजाश्च अविकाश्च ( *sheep* ) अजाविकम्, पुत्त्राश्च पौत्त्राश्च पुत्त्रपौत्त्रम्।

१२। विभाषा पूर्व्वापरादीनाम्" (३)। पूर्व्वापर आदियोंका विकल्पसे समाहार होता है। यथा, पूर्व्वश्च अपरश्च पूर्व्वापरम्, पूर्व्वापरे ; अधरं च उत्तरं च अधरोत्तरम्, अधरोत्तरे ; दधि च घृतं च दधिघृतम्, दधिघृते।

१३। "विरुद्धानामविशेषणानाञ्च" (४)। परस्पर-विरुद्ध पदार्थोंका विकल्पसे समाहर होता है। यथा, शीतश्च उष्णश्च शीतोष्णम्, शीतोष्णे ; सुखश्च दुःखश्च सुखदुःखम्, सुखदुःखे ; आलोकश्च अन्धकारश्च आलोकान्धकारम्, आलोकान्धकारौ ; जन्म च मरणञ्च जन्ममरणम्, जन्ममरणे। विशेषण होनेसे नहीं होता। यथा, शीतोष्णे पयसी। (५)

---

(१) गवाश्वप्रभृतीनि च (पा २।४।११)। (२) गवाश्वम्, गवाविकम्, गवैडकम्, अजाविकम्, अजैडकम् ( अज, *a goat*, एडक, *a ram* ), कुब्जवामनम्, कुब्जकिरातम्, पुत्त्रपौत्त्रम्, श्वचण्डालम्, स्त्रीकुमारम्, दासीमाणवकम्, शाटीपटीरम्, शाटीप्रच्छदम्, शाटीपट्टिकम्, उष्ट्रखरम्, उष्ट्रशशम्, मूत्रशकृत्, मूत्रपुरीषम्, यकृन्मेदः, मांसशोणितम्, दर्भशरम्, दर्भपूतिकम्, अर्ज्जुनशिरीषम्, अर्ज्जुनपुरुषम्, तृणोपलम्, दासीदासम्, कुटीकुटम्, भागवतीभागवतम्। (३) विभाषा वृक्षमृगतृणधान्यव्यञ्जन-पशुशकुन्यश्ववडवपूर्व्वापराधरोत्तराणाम् (पा २।४।१२)। (४) विप्रतिषिद्धञ्चानधिकरणवाचि (पा २।४।१३)। (५) द्रव्यवाचक होनेसे भी नहीं होता। यथा, स्वर्गनरकौ।

१४। "शूद्राणामनिरवसितानां नित्यम्" (१) शूद्रवाचक पदोंका नित्य समाहार होता है। यथा, गोपाश्च नापिताश्च गोपनापितम्, कर्म्माराश्च (*blacksmiths*) कुम्भकाराश्च कर्म्मारकुम्भकारम्, ताम्बूलिकाश्च तन्तुवायाश्च ताम्बूलिकतन्तुवायम्। निरवसित (२) शूद्रोंका नहीं होता। यथा, चण्डालाश्च मृतपाश्च चण्डालमृतपाः।

१५। "न दधिपयःप्रभृतीनाम्" (३)। दधिपयस् (४) आदियोंका समाहार नहीं होता। यथा, दधिपयसी, सर्पिर्मधुनी, शुक्लकृष्णौ, दीक्षातपसी, उलूखलमुसले।

१६। "अश्चवर्ग-द-ष-हान्तात् समाहारे" (५)। समाहार द्वन्द्वमें चवर्गान्त, दकारान्त, षकारान्त और हान्त शब्दोंके उत्तर अ होता है। यथा, वाक्त्वचम्, श्रीस्रजम्, समिद्दृषदम्, सम्पद्विपदम्, वाक्त्विषम्, वाग्विप्रुषम्, छत्रोपानहम्, धेनुगोदुहम्। समाहार न होनेसे नहीं होता। यथा, श्रीस्रजौ, प्रावृट्शरदौ।

१७। "ऋदन्ताद्द्वन्द्वे ङा विद्यागोत्रसम्बन्धे" (६)।

---

(१) शूद्राणामनिरवसितानाम् (पा २।४।१०)। (२) यैर्भुक्ते पात्रं संस्कारेणापि न शुद्ध्यति ते निरवसिताः। (३) न दधिपयआदीनि (पा २।४।१४)। (४) दधिपयस्, सर्पिर्मधु, मधुसर्पिस्, ब्रह्मप्रजापति, शिववैश्रवण, स्कन्दविशाख, परिव्राट्कौशिक, प्रवर्ग्योपसद, शुक्लकृष्ण, इध्मवर्हिस् (*fuel and fire*), दीक्षातपस्, श्रद्धातपस्, मेधातपस्, अध्ययनतपस्, उलूखलमुसल, आद्यवसान, श्रद्धामेधा, ऋक्साम, वाङ्मनस। (५) द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात् समाहारे (पा ५।४।१०६)। (६) आनङ् ऋतो द्वन्द्वे (पा ६।३।२५)।

विद्यासम्बन्ध और गोत्रसम्बन्ध रहनेसे, और ऋकारान्त शब्द परवर्त्ती होनेसे, ऋकारान्त शब्दके उत्तर डा होता है ; ड् इत्, आ रहता है। यथा, विद्यासम्बन्धमें—होता च पोता च होतापोतारौ, नेष्टा च उद्गाता च नेष्टोद्गातारौ ; गोत्रसम्बन्धमें—माता च पिता च मातापितरौ, याता च ननान्दा च यातननान्दारौ, याता च देवा च यातादेवरौ। (१)

१८। "पुत्रे च" (२)। पुत्रशब्द परे रहनेसे ऋदन्त शब्दके उत्तर डा होता है। यथा, पिता च पुत्रश्च पितापुत्रौ, माता च पुत्रश्च मातापुत्रौ।

१९। "देवतावाचिनां पूर्व्वात्" (३)। देवतावाचक पदोंका द्वन्द्व होनेसे पूर्व्वपदके उत्तर डा होता है। यथा, इन्द्रश्च वरुणश्च इन्द्रावरुणौ, मित्रश्च वरुणश्च मित्रावरुणौ, सूर्य्यश्च चन्द्रमाश्च सूर्य्याचन्द्रमसौ, अग्निश्च विष्णुश्च अग्नाविष्णू।

२०। "न ब्रह्मप्रजापत्यादेः"। 'ब्रह्मप्रजापति' प्रभृतिके उत्तर डा नहीं होता। यथा, ब्रह्मा च प्रजापतिश्च ब्रह्मप्रजापती,

---

(१) ऋकारान्त पद परे न रहनेसे—पिता च पितामहश्च पितृपितामहौ। होता च पोता च नेष्टा च उद्गाता च होतृपोतृनेष्टोद्गातारः ; यहां पोतृ-शब्द उत्तरपद (अर्थात् समासका शेष पद) न होनेके कारण होतृ-पदके तथा नेष्टृ शब्द उत्तरपद न होनेके कारण पोतृ-पदके ऋके स्थानमें आ नहीं हुआ केवल उद्गातृ शब्द उत्तरपद होनेके कारण पूर्व्ववर्त्ती नेष्टृ-पदके ऋके स्थानमें आ हुआ है। (२) पुत्रेऽन्यतरस्याम् (पा ६।३।२२)। (३) देवताद्वन्द्वे च (पा ६।३।२६)।

